महाकवि कालिदास
प्रणीतम्

# मेघदूतम्





महाकविकालिदासप्रणीतं

# मेघदूतम्

म० म० पं० मल्लिनाथकृतसञ्जीवन्या व्याख्यया,
आचार्य केशवप्रसाद मिश्र निर्मितेन पद्यानुवादेन,

तथा

डॉ० रमाशङ्कर त्रिपाठिविरचितया
सरस्वतीसमाख्यया व्याख्यया,
राष्ट्रभाषानुवादादिभिश्च संवलितम्

व्याख्यादिप्रणेता सम्पादकश्च
**डॉ० रमाशङ्कर त्रिपाठी**
व्याकरणाचार्यः पुराणेतिहासाचार्यः ( लब्ध-
स्वर्णपदकः ), एम० ए०, पी-एच० डी०,
प्राध्यापकः
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय
वाराणसी–५



विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी

# समर्पण

मेरी श्रद्धापूर्ण भावनाओं के पावन प्रतीक

**श्री ओमप्रकाश टण्डन**

विशेषकार्याधिकारी,

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय,

की

उन उदारस्निग्ध प्रेरणाओं को,—

जिनकी शीतल छाया में

जीवन-संघर्ष के सकल श्रमशीकर

प्रकाशपुञ्ज बनते जाते हैं,—

सर्वात्मना समर्पित

—रमाशङ्कर त्रिपाठी

# प्राक्कथन

'मेघदूतम्' का यह नवीन संस्करण साहित्य-रसिकों की सेवा में उपस्थित होनें जा रहा है। 'छात्रों को अधिक-से-अधिक सहायता पहुँचाई जा सके' इस बात को विशेष रूप से ध्यान में रखते हुए यह संस्करण तैयार किया गया है। कोई भी व्यक्ति इस संस्करण की सहायता से बिना किसी की सहायता लिये हुए भी कविता-कामिनी-विलास महाकवि कालिदास के अतिगम्भीर भावों के तल का स्पर्श अनायास कर सकता है। अध्यापकों, आलोचकों तथा नई एवं पुरानी विचारधाराओं के विद्वानों के लिए भी इस संस्करण का उतना ही महत्त्व हो जितना कि छात्रों के लिए—एतदर्थ भी प्रयास किया गया है। प्रारम्भ में अनुसन्धानात्मक भूमिका के साथ इस संस्करण को अन्वय, शब्दार्थ, अर्थ, टिप्पणी तथा व्युत्पत्ति आदि से सजाने का भरपूर प्रयास किया गया है। इस संस्करण को, इसके अतिरिक्त, दो अन्य अलङ्करणों से अलङ्कृत किया गया है। इनमें एक है मल्लिनाथ का सञ्जीवनी-व्याख्यान तथा दूसरा है आचार्य केशवप्रसाद मिश्र का पद्यानुवाद। इस तरह यह संस्करण तीन व्यक्तियों की त्रिधा ज्ञान-धाराओं का पावन संगमस्थल—प्रयाग—बन गया है। उद्देश्य में कहाँ तक सफलता मिली है, इसका मूल्याङ्कन मेरा काम नहीं है। संक्षेप में यह प्रयास किया गया है कि यह संस्करण काव्य के अर्थ एवं भाव को स्वच्छ दर्पण की भाँति प्रतिबिम्बित कर पाठकों की नम्र अपेक्षित सेवा कर सके।

महाकवि कालिदास भावों एवं अभिव्यञ्जनाओं के जादूगर हैं। सरल तथा अति स्वल्प शब्दों से यह महाकवि जिस प्रकार गम्भीर भावों की अभिव्यञ्जना करता है, वह देखने ही लायक होती है। अतः इनकी कविता के भावों को स्वल्प सरल शब्दों में पूर्णरूप से अभिव्यक्त करने में जो कठिनाइयाँ होती हैं उन्हें कोई भुक्तभोगी विद्वान् ही जान सकता है। प्रायः देखा जाता है कि दिग्गज विद्वान् तथा

व्याख्याकार भी महाकवि के भावों का दिग्दर्शन कराने में दिग्भ्रमित हो जाते हैं।[1] कालिदास की कविता–नटी को अपने अङ्क में पूर्णतः समेट लेने का दावा दम्भमात्र होगा। यही कारण है कि मैंने यत्र-तत्र महामहोपाध्याय मल्लिनाथ तथा आचार्य केशवप्रसाद मिश्र से भिन्न भी दृष्टिकोण प्रस्तुत किया है। मेरा यह कार्य बाल-चापल्य नहीं, अपितु अनुभव की सुदृढ आधारशिला पर प्रतिष्ठित है। निर्णय पाठकों के विवेक पर निर्भर है। अस्तु, इस प्रकार के कार्य के लिए सारस्वत-साधना के साथ ही बाह्य सुविधाओं का होना भी नितान्त आवश्यक है। अन्यथा व्यक्ति को दुर्घर्ष कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है। मेरे लिए तो ये कठिनाइयाँ और बढ़ जाती हैं। यतः मैं विश्वविद्यालय का वेतनभोगी सेवक हूँ। अपने परिवार का अभिभावक हूँ। बालक बालकृष्ण, आनन्दकृष्ण एवं श्रीकृष्ण का सम्मानित शिक्षक हूँ। सप्तवर्षीय बालक 'राधाकृष्ण' का क्रीडा-सहचर हूँ। अपनी आयु के प्रायः चार वर्ष व्यतीत करनेवाले बालक 'गोपाल कृष्ण' का धातृकर्म-सहायक हूँ। घर का सार्वकालिक अवैतनिक सेवक हूँ। कहाँ तक कहूँ ? बस, यही समझ लिया जाय कि मैं एक विवाहित गृहस्थ हूँ। इस तरह के व्यक्ति को वैचारिक मन्थन में, कवि के अभिप्रायानुधावन में, कितनी कठिनाइयाँ होती हैं इसे तो कोई विवाहित लेखक या विचारक ही समझ सकता है। फिर भी मैंने इस कार्य को पूर्ण किया है। एतदर्थ ईश्वर और गुरुचरणों के आशीष का विशेष आभार स्वीकार करता हूँ।

मेघदूत के इस संस्करण को वर्तमान रूप देने में संस्कृत, हिन्दी तथा अँग्रेजी के कतिपय प्राप्त संस्करणों से सहायता उपलब्ध हुई है। पाठ की दृष्टि से पं० नारायण शास्त्री खिस्ते के द्वारा सम्पादित संस्करण विशेष सहायक सिद्ध हुआ है। इनके अतिरिक्त जिन भी विद्वान् लेखकों की कृतियों से सहायता मिली है, उनका हृदय से आभार स्वीकार करता हूँ। आचार्य केशवप्रसाद मिश्र की ही तरह

---

१—भारती कालिदासस्य दुर्व्याख्याविषमूर्च्छिता।
एषा सञ्जीवनी व्याख्या तामद्योज्जीवयिष्यति ॥ ५ ॥
सञ्जीवनी के मङ्गलाचरण से। शारदारञ्जन रायकृत संस्करण।

सरसता तथा वैदुष्य से परिपूर्ण, आदरणीय बन्धु, कविवर श्री लालधर त्रिपाठी 'प्रवासी' ने भी कुछ ( ३-४ ) पद्यों का अनुवाद कर हमें अनुकम्पित किया है, एतदर्थ हम उनके भी कृतज्ञ हैं। इस संस्करण को पूर्ण रूप देने में सहायक सुश्री शान्ति त्रिपाठी तथा प्रिय गणेशप्रसाद मिश्र, मार्केटिंग इंस्पेक्टर, वाराणसी, को हार्दिक साधुवाद देते हुए सन्तोष का अनुभव हो रहा है।

विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, के सुयोग्य सञ्चालक मित्र पुरुषोत्तमदास जी मोदी भी अपने सहयोगात्मक कृत्यों के लिए धन्यवाद के पात्र हैं।

नागपञ्चमी
वि० सं० २०३८
५.८.१९८१

—रमाशङ्कर त्रिपाठी

# कालिदास का व्यक्तित्व एवं कर्तृत्व

मेघदूत महाकवि कालिदास की चमकती लेखनी का अमृत-निष्यन्द है। विश्ववन्द्य इस काव्यरत्न को पढ़ने से प्रतीत होता है कि महाकवि की लेखनी कल्पतरु की सुकुमार शाखा की बनी थी। वे कामधेनु के नवनीत को जला कर मसी बनाते थे। उसमें अमृत की धार उड़ेल कर उसे तरल करते थे। फिर भूर्ज-पत्र के अतिपावन खण्डों पर, शारदी कौमुदी के पुनीत वितान के नीचे बैठ कर, अपने काव्य का श्रीगणेशाय नमः करते थे। यदि यह बात न होती तो उनके काव्य में द्राक्षा की माधुरी, ज्योत्स्ना की स्निग्धता तथा कुन्द की मादक सुरभि की उमड़ती त्रिवेणी का पावन सङ्गम कैसे होता? मेघदूत महाकवि की प्रतिभा का अनुपम अखण्ड फल है। यह काव्य अकेली वह सीढ़ी है, जिस पर चढ़कर कालिदास विश्व-महाकवि-परिषद् के सर्वोच्च सिंहासन पर विराजमान हुए थे। किन्तु ऐसा विश्ववन्द्य कवि कब और कहाँ हुआ? इसे सही-सही सिद्ध कर पाना इतिहासकारों के लिए आज भी जटिल समस्या है।

## (क) कालिदास का काल

संस्कृत के काव्य-गगन में महाकवि कालिदास कब उदित एवं सुप्रसन्न हो आलोकित हुए इसका निर्देश स्वयं उन्होंने कहीं नहीं किया है। अत्यन्त विनयी एवं निःस्पृह होने के कारण उन्होंने स्वरचित नाटकों में पुरानी परिपाटी का अनुसरण कर अपना नाम-निर्देश भर कर दिया है। किन्तु काव्यों में तो यह भी छोड़ दिया है। धन एवं वैभव की लालसा से प्रेरित होकर उन्होंने अपने आश्रयदाता के सम्बन्ध में एक भी प्रशस्ति-पंक्ति नहीं लिखी है। यदि परोक्ष भाव से किए हुए उल्लेखों को छोड़ दें, तो अपने नाम की ही भाँति आश्रयदाता के नाम का भी उन्होंने कहीं अपने ग्रन्थों में उल्लेख नहीं किया है। संस्कृत भाषा के कवियों के लिए यह कोई नवीन बात नहीं है। कविता-कामिनी के हास महाकवि भास, भाषा-विभूति भवभूति तथा संस्कृत के क्रान्तिकारी कवि शूद्रक

प्रभृति महाकवियों ने भी अपने सत्ता-काल एवं आश्रयदाता आदि के विषय में कुछ भी, या कुछ भी खास, निर्देश नहीं किया है। अपनी प्रतिभा के प्रकाश से विश्व को आलोकित करने वाले इन महाकवियों ने अपनी दैशिक तथा कालिक परिधि के उल्लेख की कोई आवश्यकता ही न समझी। इस अकिञ्चित्कर वात की ओर उनका ध्यान ही न गया। इसे वे अहं का प्रकाशन समझते थे। वस्तुतः वे सार्वदेशिक तथा सार्वकालिक थे। उनकी महत्ता की इयत्ता देश तथा काल से घेरी नहीं जा सकती। अपने स्थान और काल की बात को लिखना वे अधिक महत्त्वपूर्ण न समझते थे।

इसके अतिरिक्त दूसरी वात यह है कि कुछ सदियों पूर्व इस तरह की बात लिखने की परम्परा भारत में प्रचलित न थी। उनकी कृतियों को लेकर कभी इतिहास के भव्य-भवन का निर्माण होगा—कदाचित् यह वात उनके सामने न थी। वे केवल वर्तमानकालिक अपनी कीर्ति से ही सन्तुष्ट थे। यही कारण है कि अन्य कवियों की तरह महाकवि कालिदास ने भी अपने निवास और समय का विवरण नहीं दिया है। फिर भी यहाँ उनके विषय में विचार करके तथ्य को प्रत्यक्ष करने का प्रयास किया जा रहा है:—

( अ ) स्थितिकाल—कालिदास का कालनिर्धारण आरम्भ से आज तक विद्वान् आलोचकों के विवाद का विषय बना हुआ है। विभिन्न आलोचकों ने ईसापूर्व दूसरी शताब्दी से लेकर ईसा की छठी शताब्दी पर्यन्त इस महाकवि का विभिन्न काल वतलाया है। किन्तु अन्य मत तो केवल थोथी दलील भर हैं। इनमें केवल दो मत प्रधान हैं जिन्हें विद्वानों का आदरसम्मान मिल सका है :—

( १ ) प्रथम शताब्दी ई० पू० का मत, और ( २ ) चतुर्थ शताब्दी ई० पू० या गुप्तकालीन मत।

विद्वान् आलोचकों ने महाकवि कालिदास के पूर्वोत्तरवर्ती काल की दो स्पष्ट सीमाएँ स्वीकृत की हैं। उस महाकवि ने अपने नाटक 'मालविकाग्निमित्र' का कथानक शुङ्गवंशीय राजा अग्निमित्र के चरित्र से लिया है। अग्निमित्र मौर्यवंश का विनाश कर मगध साम्राज्य का आधिपत्य अपने अधिकार में लेने वाले सेनापति पुष्यमित्र का सुयोग्य पुत्र था। विद्वानों ने उसका समय ईसा से लगभग १५०

वर्ष पूर्व निर्धारित किया है। इसका अर्थ यह हुआ कि कालिदास का समय इससे पूर्व नहीं हो सकता। यह तो हुई पूर्ववर्ती सीमा। अब उत्तरवर्ती सीमा की ओर आइए। कालिदास के नाम का स्पष्ट उल्लेख सर्वप्रथम कन्नौजाधिपति सम्राट् हर्षवर्धन ( ६०६–६४७ ई० ) के आश्रित कवि गद्य-सम्राट् महाकवि बाण द्वारा विरचित 'हर्षचरित' की प्रस्तावना में किया गया है।[1] पुलकेशी द्वितीय के दक्षिण भारत के 'ऐहोल' नामक ग्राम में प्राप्त हुए शिलालेख ( ६३४ ई० ) में भी इस महाकवि के नाम का सादर उल्लेख हुआ है।[2] ये दोनों ही उल्लेख ईसा की ७ वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध के हैं। अतः इसके पूर्व ही कालिदास का आविर्भाव सिद्ध होता है। ईसा की सप्तम शताब्दी के पूर्वार्द्ध के अनन्तर इस महाकवि का काल सिद्ध करने का प्रयास उपहासास्पद होगा। इसप्रकार कालिदास का काल ई० पू० १५० वर्ष के बाद तथा सप्तम शताब्दी के पूर्व कहीं होना चाहिए।

इन कतिपय मतों की समीक्षा करने के पूर्व यह भी उल्लेख कर देना आवश्यक है कि भारतीय परम्परा कालिदास का सम्बन्ध किसी 'विक्रमादित्य' उपाधिधारी प्रतापी राजा से स्थापित करती है। इसके साथ ही यह भी माना गया है कि यही विक्रमादित्य शकों को परास्त कर शकारि या शकाराति होने के यश का भागी बना था। अभिनन्द विरचित रामचरित में कहा गया है कि— "कालिदास की कृतियों को 'शकारि' अथवा 'शकाराति' राजा ने प्रसिद्धि प्रदान की।"[3] सुबन्धु ने अपनी वासवदत्ता में विक्रमादित्य के काव्य-प्रेमी होने का उल्लेख

---

१—निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु।
प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु मञ्जरीष्विव जायते ॥
—हर्षचरित ॥

२—स विजयतां रविकीर्तिः कविताश्रितकालिदासभारविकीर्तिः ॥
—ऐहोल शिलालेख।

३—हालेनोत्तमपूजया कविवृषः श्रीपालितो लालितः।
ख्यातिं कामपि कालिदासकृतयो नीताः शकारातिना ॥
—रामचरित।

किया है ।[1] सुभाषित के एक श्लोक में यह कहा गया है कि कालिदास ने विक्रमार्क ( विक्रमादित्य ) का वर्णन अपने काव्य में किया है ।[2] लोकप्रचलित आख्यानों के आधार पर निर्मित ये सुभाषित एक सुदीर्घ परम्परा को द्योतित करते हैं । अतः इन्हें सर्वथा मिथ्या नहीं माना जा सकता । 'ज्योतिर्विदाभरण' में कालिदास को विक्रमादित्य के नवरत्नों में गिनाया गया है ।[3] कुछ लोग ज्योतिर्विदाभरण को कालिदास की ही कृति मानने के पक्षपाती हैं । ये सभी उल्लेख यह प्रमाणित करते हैं कि 'शकारि', 'शकाराति', 'विक्रम', 'विक्रमार्क' तथा 'विक्रमादित्य'— ये सभी उपाधियाँ किसी एक ही पराक्रमी राजा से सम्बद्ध हैं । इसी विक्रमादित्य संज्ञाधारी राजा ने शकों का मानमर्दन किया था । इसी ने अपने समय के विद्वानों को आश्रय देकर विद्या तथा कविता के क्षेत्र में क्रान्ति की लहर पैदा कर दी थी । कालिदास ने अपने 'विक्रमोर्वशीय' नाटक के नामकरण में तथा पात्रों के संभाषण में दो स्थानों पर विक्रम शब्द का सहेतुक प्रयोग किया है ।[4] इससे प्रतीत होता है कि वे अपने आश्रयदाता की ओर संकेत कर रहे हैं ।

**प्रथम शताब्दी ई० पू० का मत**—जैसा कि ऊपर निर्देश किया जा चुका है कि भारतीय परम्परा कालिदास को विक्रमादित्य से सम्बद्ध मानती है । विक्र-

---

१—सा रसवत्ता विहता नवका विलसन्ति चरति नो कंकः ।
सरसीव कीर्तिशेषं गतवति भुवि विक्रमादित्ये ॥
—वासवदत्ता ।

२—वल्मीकप्रभवेण रामनृपतिर्व्यासिन धर्मात्मजः ।
व्याख्यातः किल कालिदासकविना श्रीविक्रमार्को नृपः ॥
—सुभाषित ।

३—धन्वन्तरिक्षपणकामरसिंहशंकुवेतालभट्टघटकर्परकालिदासाः ।
ख्यातो वराहमिहिरो नृपतेः सभायां रत्नानि वै वररुचिर्नव विक्रमस्य ॥
—ज्योतिर्विदाभरण ।

४—'दिष्ट्या महेन्द्रोपकारपर्याप्तेन विक्रममहिम्ना वर्धते भवान् ।'
—विक्रमोर्वशीय, अंक १ ।
'अनुत्सेकः ख़लु विक्रमालङ्कारः' ।—वही, अंक १ ।

( २ ) आदित्यपूर्वं विपुलं कुलं ते नवं वयो दीप्तमिदं वपुश्च ।
कस्मादियं ते मतिरक्रमेण भैक्षाक एवाभिरता न राज्ये ॥

—बुद्धचरित, १०।२३

एकातपत्रं जगतः प्रभुत्वं नवं वयः कान्तमिदं वपुश्च ।
अल्पस्य हेतोर्बहु हातुमिच्छन् विचारमूढः प्रतिभासि मे त्वम् ॥

—रघुवंश२।४७

( ३ ) द्वन्द्वानि सर्वस्य यतः प्रसक्तान्यलाभलाभप्रभृतीनि लोके ।
अतोऽपि नैकान्तसुखोऽस्ति कश्चिन्नैकान्तदुःखः पुरुषः पृथिव्याम् ॥

—बुद्धचरित ११।४३

कस्यैकान्तं सुखमुपनतं दुःखमेकान्ततो वा ।
नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण ॥

—उत्तरमेघ,४६

इन उदाहरणों में आश्चर्यजनक साम्य है । इन्हें देखने से ऐसा प्रतीत होता है कि किसी एक ने दूसरे का अनुकरण किया है । पर किसने किसका अनुकरण किया है, इसे सरलता से एकाएक नहीं कहा जा सकता ।

कालिदास के ग्रन्थों का मनन करने से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि यह महाकवि वहुश्रुत था । इसने अपने पूर्ववर्ती सभी प्रसिद्ध कवियों की कृतियों का सूक्ष्म परिशीलन किया था । उनकी आकर्षक एवं मनपसन्द उक्तियों का सङ्कलन किया था । इन्होंने मधुमक्षिका की वृत्ति स्वीकार कर अपने काव्यों को हृद्य तथा मधुरतम बनाने का प्रयास किया है । और कहना न होगा कि महाकवि को अपने इस उद्देश्य में अभूतपूर्व सफलता भी मिली है । काव्य-निर्माण के क्षेत्र में महाकवि कालिदास तथा हिन्दी के मूर्धन्य कवि तुलसीदास दोनों ही—एक ही पथ के पथिक हैं । दोनों ने अपने पूर्ववर्ती साहित्य को निचोड़ कर अपने काव्यों को अलङ्कृत तथा समृद्ध बनाया है । किन्तु दूसरे कवि की ली गई बात को ये दोनों ही कवि इस प्रकार प्रस्तुत करते हैं कि उसमें चार चाँद लग जाते हैं, नवीनता आ जाती है । बात उधार ली हुई न होकर निजी बन जाती है ।

उदाहरण के लिये नीचे कुछ उद्धरण प्रस्तुत हैं:—

( क ) "मृगयायां तु व्यायामः श्लेष्मपित्तमेदःस्वेदनाशश्चले स्थिरे च काये लक्ष्यपरिचयः कोपभयस्थाने हितेषु च मृगाणां चित्तज्ञानमनित्ययानं चेति ।"

—कौटिल्य अर्थशास्त्र, आठवाँ अधिकरण
प्रकरण १२९, अध्याय ३

तुलना—मेदश्छेदकृशोदरं लघु भवत्युसाहयोग्यं वपुः
सत्त्वानामपि लक्ष्यते विकृतिमच्चित्तं भयक्रोधयोः ।
उत्कर्षः स च धन्विनां यदिषवः सिध्यन्ति लक्ष्ये चले
मिथ्यैव व्यसनं वदन्ति मृगयामीदृग्विनोदः कुतः ॥

—शाकुन्तल २।५

अर्थशास्त्र का यह अनुकरण 'रघुवंश' तथा 'कुमारसंभव' में प्रचुर रूप से देखा जा सकता है ।[1] अर्थशास्त्र कालिदास, भास तथा अश्वघोष सबसे प्राचीन है ।

इसीप्रकार शाकुन्तल में कामसूत्र की प्रकट छाया देखी जा सकती है । कण्व के द्वारा शकुन्तला को दिया गया उपदेश कामसूत्र के चतुर्थ अधिकरण के द्वितीय अध्याय का सारांश प्रतीत होता है । नीचे दोनों के कुछ अंश प्रस्तुत किये जा रहे हैं:—

(अ) 'परिजने दाक्षिण्यं, न चाधिकमात्मानं पश्येत् ॥' —कामसूत्र ४।२।६६

'न चोपालभेत वामतां च न दर्शयेत् । —कामसूत्र ४।२।६८

'श्वश्रूश्वशुरपरिचर्या तत्पारतन्त्र्यमनुत्तरवादिता परिमिताप्रचण्डालापकरण-मनुच्चैर्हासः ॥' —कामसूत्र ४।१।३७

'भोगेष्वनुत्सेकः ॥' —कामसूत्र ४।१।३९

'परिजने दाक्षिण्यम् ॥ —कामसूत्र ४।१।४०

---

१. तुलना कीजिए—अर्थशास्त्र २।१, १०।७, १७।५५, ७३, ९।१, ७।१५, १।२, ८।३ क्रमशः रघुवंश १५।९, कुमारसंभव ६।७३, रघुवंश १७।४९, १२।५५,१७।५६, १७।७६, १७।८९, १८।५०

'नायकापचारेषु किञ्चित्कलुषता नात्यर्थं निर्वदेत् ॥'

—कामसूत्र ४।१।१९

तुलना कीजियेः—

शुश्रूषस्व गुरून् कुरु प्रियसखीवृत्तिं सपत्नीजने
भर्तुर्विप्रकृतापि रोषणतया मास्म प्रतीपं गमः ।
भूयिष्ठं भव दक्षिणा परिजने भोगेष्वनुत्सेकिनी
यान्त्येवं गृहिणीपदं युवतयो वामा कुलस्याधयः ॥

—शाकुन्तल ४।८

काव्यरसिकों ने अभिज्ञानशाकुन्तल के उत्कृष्टतम चार श्लोकों में इस श्लोक की भी गणना की है। स्पष्टतः इस श्लोक की कल्पना कामसूत्र से ली गई है। वात्स्यायन का समय विद्वानों ने ईसा की तीसरी शताब्दी का मध्यकाल माना है। यदि कोई यह कहे कि कामसूत्र के कर्ता वात्स्यायन ने कालिदास का अनुकरण किया है, तो यह उपहासास्पद होगा। काम सम्बन्धी बातों के प्रस्तुतीकरण के लिए प्राचीन काल से आज तक कविगण कामसूत्र का आश्रय लेते आये हैं। कामसूत्र एतदर्थ आकर ग्रन्थ है। अतः कालिदास ने ही उसका अनुकरण किया है, यही मानना समीचीन है।

जब महाकवि कालिदास अपने पूर्ववर्ती समग्र साहित्य का रसास्वादन कर उनकी चित्ताकर्षक बातों को लेकर अपने साहित्य को सर्वातिशायी बनाने के पक्षपाती हैं, तब उन्होंने यदि अश्वघोष की कल्पनाओं तथा शब्दों का अनुकरण किया है तो कौन-सी आश्चर्यजनक बात है। यह कौन अछूत बात है।

उपर्युक्त उदाहरणों से यह सिद्ध हो जाता है कि महाकवि कालिदास अर्थ-शास्त्र के प्रणेता कौटिल्य (ई० पू० तृतीय शताब्दी), सौन्दरनन्द एवं बुद्धचरित के रचयिता अश्वघोष (प्र० शताब्दी का मध्यकाल) के अनन्तर हुए हैं। अश्व-घोष बौद्ध कवि था। कालिदास उस समय हुए थे जब कि ब्राह्मण राजा पुष्यमित्र का यह कथन पूर्ण निस्तेज नहीं हुआ था—'यो मे श्रमणशिरो दास्यति तस्याहं दीनारशतं दास्यामि।' ऐसी अवस्था में यह कहना कि परम शैव, वैदिक परम्परा का कट्टर उपासक, आस्तिक कवि कालिदास अपनी कृतियों में वैष्णव कवि भास,

सौमिल्ल आदि कवियों का नाम जिस प्रकार सादर उद्धृत करता है, उसी प्रकार उसने अश्वघोष का नाम क्यों नहीं उद्धृत किया ? किन्तु इससे कालिदास की अश्वघोष से पूर्वभाविता नहीं सिद्ध की जा सकती । कालिदास बौद्धकवि अश्वघोष का नाम अपनी रचनाओं में आस्तिक कवियों के नाम के साथ भला कैसे लेता ? किसी कवि का नाम उद्धृत करना श्रद्धा का प्रकाशन है । ऐसी स्थिति में वैदिक परम्परा का कवि बौद्धदार्शनिक कवि का नाम भला कैसे उद्धृत करता ? उसकी रचनाओं का अध्ययन तो अपनी रचना को उत्कृष्ट वनाने के लिए आवश्यक था ।

कालिदास को ईसा पूर्व प्रथम शतक में रखने के लिए कुछ विद्वानों ने अथक प्रयास किया है । उनकी एक-एक वातों का हम यदि यहाँ उत्तर देने लगें तो एक विशालकाय ग्रन्थ वन जायगा । जो अभीष्ट नहीं है । यदि कालिदास ई० पू० प्रथम शताब्दी में रहे होते तो वे शकों के आक्रमणों से अवश्य परिचित होते । शकों के इस रोमाञ्चक आक्रमण का वर्णन ज्योतिष के प्रसिद्ध ग्रन्थ गार्गी संहिता के युगपुराण में मिलता है । युगपुराण गार्गीसंहिता का प्राचीनतम अंश है । यह उपलब्ध पुराणों में सबसे प्राचीनतम है । संभवतः इसका रूप ई० पू० प्रथम शताब्दी के उत्तरार्ध में ही प्रस्तुत हो चुका था । क्योंकि उस काल के बाद के इतिहास का वर्णन इसमें नहीं मिलता । इतिहासकारों ने गार्गी संहिता का काल अधिक से अधिक ईसा की दूसरी शताब्दी के पूर्व ही माना है । इसका काल तीसरी शताब्दो के वाद तो कथमपि सिद्ध नहीं किया जा सकता । कालिदास अपनी इतनी विस्तृत कृतियों में शकों का कहीं भी उल्लेख नहीं करते । यदि वे पहली शती ई० पू० में हुए होते तो निश्चय ही शकों के उस आक्रमण को जानते, जिसका वर्णन युग पुराण ने किया है । इस आक्रमण ने पाटलिपुत्र के समस्त पुरुष-वर्ग का ही विनाश कर दिया था । वह लिखता है कि राजा नष्ट हो गये थे । प्रान्त विखर गये थे । वर्णाश्रम धर्म क्षत-विक्षत हो गया था । कालिदास ने अपने ग्रन्थों में पुराणों का संसार खड़ा कर दिया है । पौराणिक जनविश्वास, पुराणों के देवता, पौराणिक पूजा सभी उस पौराणिक साहित्य से सम्बद्ध हैं, जिसका संग्रह, संकलन और संस्करण गुप्तकाल में हुआ । पहली शती ई० पू० में पौराणिक साहित्य व्यवस्थित न था । उस समय उसका आधार लेकर तात्कालीन समाज का चित्रण संभव न था ।

देवताओं, उनकी मूर्तियों और मन्दिरों का जो विपुल संकेत कालिदास के ग्रन्थों में हैं, वह कुषाण कालीन कला प्रसूत गान्धार शैली और उसकी मूर्तिसम्पदा के बाद ही संभव था। गान्धार शैली की मूर्ति-संपत्ति को बौद्धों के महायान भक्ति-सरणि ने पूर्णतया बहा दिया था। महायान संप्रदाय का उदय ईसा की प्रथम शताब्दी में हुआ।

इस प्रकार देखा गया कि कालिदास का काल ईसा की द्वितीय-तृतीय शताब्दी के अनन्तर ही किसी समय ठहरता है। इसके पूर्व उन्हें नहीं ढकेला जा सकता। इसी प्रकार उन्हें छठी शती में भी नहीं रक्खा जा सकता, जैसा कि कुछ लोगों ने प्रयास किया है। इसका कारण यह है कि चार सौ बहत्तर (४७२) ई. में कुमार गुप्त द्वितीय के शासनकाल में मन्दसौर का अभिलेख लिखनेवाले कवि वत्सभट्टि ने मेघदूत और ऋतुसंहार का खुले आम अनुकरण किया है। उदाहरणार्थ निम्नलिखित पद्य द्रष्टव्य हैं:—

"चलत्पताकान्यबलासनाथा-
न्यत्यर्थ शुक्लान्यधिकोन्नतानि।
तडिल्लताचित्रसिताभ्रकूट-
कुल्योपमानानि गृहाणि यत्र॥
कैलासतुङ्गशिखरप्रतिमानि चान्या-
न्याभान्ति दीर्घवलभीनि सवेदिकानि।
गान्धर्वशब्दमुखराणि निविष्टचित्र-
कर्माणि लोलकदलीवनशोभितानि॥"

—वत्सभट्टि

"विद्युद्वन्तं ललितवनिताः सेन्द्रचापं सचित्राः
सङ्गीताय प्रहतमुरजाः स्निग्धगम्भीरघोषम्।
अन्तस्तोयं मणिमयभुवस्तुङ्गमभ्रंलिहाग्राः
प्रासादास्त्वां तुलयितुमलं यत्र तैस्तैर्विशेषैः॥"

—कालिदास (उत्तरमेघ:—१)

"निरुद्धवातायनमन्दिरोदरं हुताशनो भानुमतो गभस्तयः ।
गुरूणि वासांस्यबलाः सयौवनाः प्रयान्ति कालेऽत्र जनस्य सेव्यताम् ॥
न चन्दनं चारु मरीचिशीतलं न हर्म्यपृष्ठं शरदिन्दुनिर्मलम् ।
न वायवः सान्द्रतुषारशीतलाः जनस्य चित्तं रमयन्ति साम्प्रतम् ॥"

कालिदास ( ऋतुसंहार, ५।२-३ ) ॥

अतएव कालिदास का समय ईसा की पाँचवीं शताब्दी के आगे नहीं बढ़ाया जा सकता। इनके अतिरिक्त आगे कुछ और प्रमाण दिये जा रहे हैं जिनसे कालिदास का गुप्तसम्राट् चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य का समकालीन होना अधिक तर्कसंगत प्रतीत होता है।

गुप्तकालीन अभिलेखों तथा सिक्कों की भाषा से कालिदास के काव्यों की भाषा में असाधारण समानता देखी जा सकती है। गुप्त सम्राटों के सिक्कों पर निर्मित मयूर-पृष्ठ पर बैठे कार्तिकेय का वर्णन कालिदास ने अनेकशः किया है। महाकवि का पद "मयूरपृष्ठाश्रयिणा गुहेन" उस स्थिति के कितने निकट है। 'कुमार' और 'स्कन्द' का सहेतुक प्रयोग कालिदास के उत्तर काव्यों में सरलता से देखा जा सकता है। ये 'कुमार' और 'स्कन्द' शब्द क्या गुप्त राजा कुमार-गुप्त तथा स्कन्दगुप्त की ओर मूक निर्देश नहीं करते ? इन शब्दों के प्रयोगों की वृद्धि निम्न रेखाचित्र में स्पष्ट देखी जा सकती है।

( क ) विक्रमोर्वशीय—

कुमार—चार बार—चौथे अंक की प्रवेशिका, चौथे अंक के अन्त में, फिर चौथे अंक के अन्त में, और पांचवें अंक के श्लोक ७ में।

( ख ) रघुवंश —

( १ ) स्कन्द—दो बार—सर्ग २, श्लोक ३६ और सर्ग ७, श्लोक १।

( २ ) कुमार—तीन बार—सर्ग ३, श्लोक १६ और ५५ तथा सर्ग ५, श्लोक ३६।

( ग ) मेघदूत—

स्कन्द—एक बार-श्लोक ४५।

महाकवि के ग्रन्थों में जिस शान्त, सुखी और समृद्ध वातावरण का वर्णन हुआ है, वह व्यापार आदि से सम्पन्न उदारचेता नृपतियों से सुशासित राष्ट्र में

ही संभव था। ऐसा वातावरण उस समय केवल गुप्त सम्राटों के काल में सुलभ हो सकता है। कालिदास के ग्रन्थों में धार्मिक सहिष्णुता तथा दण्डनीति की विनम्रता का प्रचुर वर्णन हुआ है। "न खरो न च भूयसा मृदुः" जैसे पद इसी मध्यम मार्ग का प्रतिपादन करते हैं। चीनी यात्री फाह्यान ने धार्मिक सहिष्णुता तथा दण्डविधान की विनम्रता को गुप्त शासकों के शासन का जीवन बतलाया है। कवि पौराणिक परम्पराओं का कट्टर समादरकर्ता और समर्थक है। उनसे कवि के काव्य भरे पड़े हैं। पौराणिक साहित्य को पूर्णता गुप्तकाल में ही हुई है। हिन्दू बौद्ध तथा जैन मूर्तियों की गुप्त काल में असीम प्रचुरता थी। मूर्तियों का संसार कालिदास में उमड़ पड़ा है। कवि ने शाकुन्तल में भरत की गुँथी अंगुलियों (जालग्रन्थिताङ्गुलिकरः) का वर्णन किया है। इसी प्रकार की गुँथी अंगुलियों वाली मूर्तियाँ केवल गुप्त काल में ही उपलब्ध होती हैं। कालिदास ने गङ्गा-यमुना की चामरग्राहिणी मूर्तियों का उल्लेख किया है। इतिहास के पंडितों का कथन है कि इस प्रकार की मूर्तियों का आरम्भ कुषाण काल के अन्त तथा गुप्त काल के प्रारम्भिक समयों में हुआ है। समुद्रगुप्त की व्याघ्रलाञ्छित मुद्राओं पर गंगा की ऐसी ही मूर्ति बनी हुई है।

महाकवि कालिदास यूनानी शब्दों से भी परिचित हैं। उन्होंने जामित्र (दायामित्र) लग्न का प्रयोग किया है। इस शब्द का प्रवेश इस देश में अन्य ग्रीक ज्योतिष शब्दों के साथ ही पहली सदी ईसवी के आस-पास हुआ। इन शब्दों के इस देश में प्रचलन में भी कुछ समय लगा होगा। कवि के द्वारा इस शब्द का प्रयोग दो-तीन शती बाद ही किया जाना समीचीन है, क्योंकि उस समय तक यह शब्द सामान्य रूप से प्रचलित हो चुका होगा।

'विक्रमोर्वशीय' नाटक के नाम में विक्रम शब्द का प्रयोग हुआ है। इतिहासकारों ने इस शब्द को अधिक महत्त्व दिया है। उनकी मान्यता है कि नाटक के नायक पुरूरवा का नाम यहाँ न देकर उसके लिए विक्रम शब्द का प्रयोग यह सूचित करता है कि कवि ने प्रच्छन्न रूप से अपने आश्रयदाता विक्रमादित्य का संकेत किया है। 'कुमारसंभव' में प्रयुक्त 'कुमार' शब्द चन्द्रगुप्त द्वितीय के पुत्र बालक कुमार गुप्त की ओर संकेत करता है। संभव है, इस महाकाव्य का

प्रणयन कुमार गुप्त के जन्मोत्सव-प्रसंग पर किया गया हो। 'रघुवंश' के चतुर्थ सर्ग में रघु की दिग्विजय का वर्णन है। रघु हूणों को वंक्षु नदी की घाटी में परास्त करता हैं। हूण ईरानी नृपति बहराम गौर से हारने के बाद ४२५ ई० के लगभग वंक्षु नदी की घाटी में आकर बसे थे। उस समय वंक्षु नदी ही फारस और उनकी बस्तियों के बीच की सीमा मान ली गई थी। उसकी दिग्विजय की सीमाएँ दक्षिण दिशा में समुद्रगुप्त की दिग्विजय से मेल खाती हैं और उत्तर दिशा में चन्द्रगुप्त द्वितीय की विजय-सीमा से साम्य रखती हैं। मेहरौली के स्तम्भलेख से ज्ञात होता है कि चन्द्रगुप्त ने बंगाल में शत्रुओं को रौंद कर बंगाल की सातों नदियों को पार किया था। शायद उसके कुछ ही वर्ष बाद, संभवतः ४३० ई. में, रघुवंश रचा गया होगा। इस प्रकार समुद्रगुप्त और उसके पुत्र चन्द्रगुप्त द्वितीय 'विक्रमादित्य' की विजयों का समवेत स्वरूप कवि के आदर्श नृपति रघु की दिग्विजय में समाहित हो गया है। इससे सिद्ध होता है कि कालिदास समुद्रगुप्त की विजयों से परिचित होने के साथ-साथ, चन्द्रगुप्त द्वितीय के संरक्षण में रहे और रघु के व्याज से उसी बेजोड़ शूरमा के शौर्य का वर्णन किया है।

अबतक के विवेचनों से इतना तो स्पष्ट ही हो जाता है कि कालिदास ने विद्वानों एवं कवियों के आश्रयदाता, सरस्वती के परमाराधक चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य के आश्रय में दुलारपूर्वक पलकर रसभरित काव्यों की रचना की थी। चन्द्रगुप्त का शासनकाल ३८० ई. से लेकर ४१३ ई. तक माना गया है। अतएव कालिदास का स्थिति-काल ईसा की चौथी शताब्दी के उत्तरार्ध और पाँचवीं शताब्दी के पूर्वार्ध के बीच रहा होगा।[1]

महाकवि कालिदास विषयक स्थिति-काल की चर्चा के समापन के पूर्व कुछ अवशिष्ट बातों पर भी विचार कर लेना आवश्यक है। कालिदास का तीन बातों से दुर्निवार सम्बन्ध था:—

---

१. अधिक जानकारी के लिए पढ़िये—वी. वी. मिराशीकृत 'कालिदास', भगवतशरण उपाध्याय का 'कालिदास और उनका युग' तथा आर. एस. तिवारी कृत 'महाकवि कालिदास'।

१. वे विक्रमादित्य के आश्रित कवि थे।

२. उनका आश्रयदाता उज्जयिनीपुराधीश्वर था।

३. उनका आश्रयदाता शकारि ( शकों का उच्छेदक ) था।

गुप्त सम्राट् चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य उपाधिकारी था। डॉ० वासुदेव-शरण अग्रवाल का कथन है कि मालवा और सुराष्ट्र की विजय के उपलक्ष्य में चन्द्रगुप्त ने चाँदी के सिक्के भी ढलवाये जिनके ऊपर उत्कीर्ण लेख में चन्द्रगुप्त को 'परमभागवत', 'विक्रमादित्य' या 'विक्रमार्क' की उपाधि से मण्डित किया गया है—"परम भागवत महाराजाधिराज श्री चन्द्रगुप्त विक्रमादित्यस्य। × × श्रीगुप्तकुलस्य महाराजाधिराज-श्रीचन्द्रगुप्त विक्रमाङ्कस्य।"[1] 'यद्यपि स्कन्दगुप्त ने भी विक्रमादित्य की उपाधि धारण की थी, पर उसका काल बहुत पीछे है। अतः तीसरी सदी ईसवी के बाद और स्कन्दगुप्त के पहले चूँकि चन्द्रगुप्त द्वितीय ही विक्रमादित्य है। अतः वही महाकवि का आश्रयदाता विक्रमादित्य है। कालिदास को किसी विक्रमादित्य का समकालीन होना चाहिए। वह आदि विक्रमादित्य हो, द्वितीय विक्रमादित्य हो या तृतीय विक्रमादित्य हो। विक्रमादित्य नामवाला हो या विक्रमादित्य उपाधिधारी हो इसका कोई प्रश्न नहीं है। इससे कोई अन्तर पड़नेवाला नहीं है। जहाँ तक मैं जानता हूँ महाकवि ने कहीं भूलकर भी ऐसा सङ्केत नहीं किया है कि—'मैं आदि विक्रमादित्य का या संवत् प्रवर्तक विक्रमादित्य का आश्रित कवि हूँ। पता नहीं इतिहास के विद्वानों को यह धुन कहाँ से, कैसे और कब सवार हुई कि कालिदास को आदि विक्रमादित्य, संवत् प्रवर्तक विक्रमादित्य का आश्रित कवि होना चाहिए। कालिदास ने तो केवल विक्रमालङ्कार तथा विक्रम की ओर ही संकेत किया है।[2] यह विक्रम या विक्रमादित्य कोई भी इस उपाधि या नाम को धारण करने वाला चक्रवर्ती सम्राट् हो सकता है। ऐसी स्थिति में अगर यह मान लिया जाय कि राष्ट्र को

---

१. 'नागरी प्रचारिणी पत्रिका' विक्रमांक, उत्तरार्ध, पृ. २६९।

२. "अनुत्सेकः खलु विक्रमालङ्कारः।"

"दिष्ट्या महेन्द्रोपकारपर्याप्तेन विक्रममहिम्ना वर्धते भवान्।"

विक्रमोर्वशीय, अंक १ ॥,

शान्ति, समृद्धि तथा वृद्धि प्रदान करने वाला चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य ही कालिदास का आश्रयदाता विक्रमादित्य है और उसी की ओर महाकवि ने संकेत किया है, तो क्या अनुपपत्ति होगी ? इतिहास की कौन-सी धारा गलत प्रवाहित होने लगेगी ?

इसके अतिरिक्त दूसरी बात यह है कि प्रथम शती ई. पू. में कोई विशिष्ट विक्रमादित्य नहीं मिलता। किंवदन्तियों, कथा-कहानियों तथा स्वयम् अप्रामाणिक ग्रंथों के आधार पर इतिहास का कोई भी तथ्य दृढ़तापूर्वक नहीं सिद्ध किया जा सकता। सबसे बड़े दुःख की बात यह भी है कि ५७ वर्ष ई. पू. से आरम्भ होने वाले विक्रम संवत् का उल्लेख नवम शताब्दी के पूर्व कहीं मिलता भी नहीं है।

द्वितीय बात के उत्तर में डॉ. राधाकुमुद मुखर्जी का वह लेखांश उद्धृत कर देना पर्याप्त होगा जो विक्रम-स्मृति-ग्रन्थ के पेज २०३ पर छपा है। वे लिखते हैं कि—"चन्द्रगुप्त द्वितीय के साम्राज्य की राजधानी प्रयाग के स्तम्भ अभिलेख में पुष्प कहा गया पाटलिपुत्र नगर था। चन्द्रगुप्त द्वितीय के अभियानों एवं विजयों से यह प्रकट होता है कि पूर्वी मालवा के विदिशानगर से भी उनका सम्बन्ध था, जब कि उनके साथ अपना सम्बन्ध प्रदर्शित करनेवाले कनारी-प्रदेशों के कुछ शासकों ने उनका वर्णन पाटलिपुत्र के अधीश्वर के साथ-साथ 'उज्जयिनी-पुराधीश्वर' के रूप से किया है। उनका उज्जयिनी के साथ सम्बन्ध परम्परागत शकारि विक्रमादित्य से उनकी अभिन्नता का भी अनुमोदन करता है।"

इस प्रकार हम देखते हैं चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य ने अपनी दूसरी राजधानी उज्जयिनी को ही बनाया था। चूँकि पश्चिम से, मालवा, गुजरात और सौराष्ट्र प्रदेश से, ही शकों के आक्रमण का अधिकतर खतरा रहता था, अतः चन्द्रगुप्त के लिए यह आवश्यक हो गया कि उज्जयिनी को ( जो पहले अशोक के समय भी विशेषकर इसलिए कि उसी ओर से अधिकतर विदेशी आक्रमणों का संकट आता था, राजधानी रह चुकी थी ) दूसरी राजधानी का वैभव दिया और बाद में यह दूसरी राजधानी प्रथम राजधानी से भी महत्त्वपूर्ण बन गयी। अतः यह कहना कि गुप्त सम्राटों की राजधानी उज्जयिनी नहीं, पटना ही थी, ठीक नहीं है।

तीसरी बात में विशेष दम नहीं है। इतिहास जानता है कि चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य ही प्रधानरूप से शकारि के विरुद से विभूषित किया गया है। यद्यपि चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य ने उत्तराधिकार में सुविस्तृत साम्राज्य पाया था, पर उसके भोगने में एक बड़ा विघ्न था। मालवा, गुजरात तथा सौराष्ट्र के शक्तिमान् शक-शासक उसके लिए जबर्दस्त खतरा थे। अतः वह उन्हें निर्मूल कर देना चाहता था। मालवा के शकों और गुप्तों के बीच वाकाटकों का ब्राह्मण राज्य था। उसने वाकाटक राज के साथ अपनी बेटी का ब्याह कर उनसे सन्धि कर ली। फिर क्या था, उसने शकों को निर्मूल कर उदयगिरि में अपनी विजय की प्रशस्ति के साथ वराह-विष्णु की पृथिवी उद्धार करती हुई मूर्ति खुदवायी। वह स्वयं उसके शकों से भारत-भूमि के उद्धार की प्रतीक थी। अब सारा मालवा ( जिसकी राजधानी उज्जयिनी संसार के व्यापार का केन्द्र थी ), गुजरात और काठियावाड़ उसके हाथ में आ गये एक समुद्र से दूसरे समुद्र तक। शकराज को मार कर अपनी भाभी ध्रुवदेवी का उद्धार उसने किया था। यह बात अत्यन्त प्रसिद्ध है।[1] इस प्रकार चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य ही शकारि हैं, उज्जयिनी पुराधीश्वर हैं और हैं साथ ही साथ महाकवि कालिदास का आश्रयदाता विक्रमादित्य भी।

इस तरह हर प्रकार से विचार करने पर हम पाते हैं कि महाकवि कालिदास चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य के आश्रित कवि थे। अतः महाकवि को ४०० ई० के लगभग उसी का समकालीन होना चाहिए।

इस समय तक प्रायः सभी प्रसिद्ध स्मृतियों की रचना हो चुकी थी। स्मृति-ग्रंथों से कालिदास पूर्ण परिचित हैं।[2] स्मृतियों की रचना ई० सन् के बाद ही हुई है। अतः कालिदास को ई० पू० में रखना तर्कसङ्गत न होगा।

---

१. 'अरिपुरे च परकलत्रकामुकं कामिनीवेशगुप्तश्च चन्द्रगुप्तः शकपति-मशातयदिति।' हर्षचरित, छठा उच्छ्वास।

२. 'श्रुतेरिवार्थं स्मृतिरन्वगच्छत्।' रघु० २। २॥

## ( ख ) कालिदास का जन्मस्थान

कोहेनूर हीरे की उत्पत्ति किस देश में हुई ? किस खान को इसे उत्पन्न करने का गौरव प्राप्त है ? यदि आज यह प्रश्न पूछा जाय तो प्रत्येक देश, देश की प्रत्येक खान, प्रत्येक खान का हर मैनेजर, मैनेजर के अधीन काम करने वाले प्रत्येक श्रमिक का साधिकार यही कथन होगा कि यह हीरा मेरी खान से निकला है। इसे पाने का गौरव केवल मुझे ही है। ठीक यही वात महाकवि कालिदास के जन्मस्थान की जिज्ञासा होने पर दृष्टिगोचर होती है। थोथी दलीलों के वल पर बंगाली भाई कालिदास को बंगाल का ही रत्न बतलाते हैं। मैथिल वन्धु इस महाकवि को अपने वीच की विभूति बतलाते हैं। मध्य प्रदेशियों का दावा है कि कालिदास मध्यप्रदेश की कवि माला के मध्यमणि हैं। कुछ विद्वान् इन्हें कश्मीर तथा मालवा से सम्वद्ध सिद्ध करते हैं। प्रवल प्रमाण के अभाव में अन्य मत उपेक्षणीय हैं। इनमें केवल मालवा ( उज्जयिनी जिसकी राजधानी थी ) और कश्मीर ही विचार के योग्य जान पड़ते हैं। वस्तुतः महाकवि ने इन दोनों प्रदेशों के लिए जो आत्मीयता प्रदर्शित की है, उससे ज्ञात होता है कि इन प्रदेशों का घनिष्ठ सम्बन्ध उससे रहा होगा। वास्तविकता तो यह है कि आलोचकों तथा इतिहासकारों के प्रधानतया दो ही मत हैं :—१. कालिदास कश्मीर के थे। २. कालिदास उज्जयिनी के थे। दिल्ली विश्वविद्यालय के भूतपूर्व संस्कृत-प्रोफेसर महामहोपाध्याय पं० लक्ष्मीधर कल्ला ने अपने ग्रंथ कालिदास का जन्म-स्थान ( The birth place of Kalidas ) में यह प्रदर्शित करने का प्रयास किया है कि कालिदास कश्मीर के ही हीरक थे। उनकी उक्तियों का सार इस प्रकार दिया जा सकता है:—

'कालिदास के ग्रंथों में हिमालय का विस्तृत तथा अतिसूक्ष्म वर्णन किया गया है। कुमारसंभव तो हिमालय के ही वर्णन से आरम्भ होता है। 'मेघदूत' के यक्ष की निवास-भूमि अलका हिमालय के ही गोद में बसी थी। 'विक्रमो-र्वशीय' के पुरूरवा और उर्वशी तथा 'कुमारसंभव' के शिव और पार्वती—दोनों युग्मों की प्रणयलीला कश्मीर के पास गन्धमादन पर्वत पर हुई थी। 'रघु-

वंश' के वशिष्ठ, शाकुन्तल के कण्व तथा मारीच आदि कवियों के आश्रम हिमालय में बसे हैं। ये सभी स्थान कश्मीर के सिन्धु नद की घाटी में ही अवस्थित थे। इन उल्लेखों से हिमालय के प्रति कवि का आगाध प्रेम प्रदर्शित होता है। 'रघुवंश' में वशिष्ठ की गाय पर झपटने वाले सिंह का नाम 'कुम्भोदर' था। वह अपने को निकुम्भ का मित्र बतलाता है। कश्मीर के 'नीलमत' पुराण में कुबेर ने दैत्यों के निष्कासनार्थ निम्कुभ को नियुक्त किया है। इससे प्रतीत होता है कि कालिदास को काश्मीर की प्राचीन कथाओं का पर्याप्त ज्ञान था। उनके काव्यों में कश्मीर के कतिपय रीति-रिवाजों का वर्णन मिलता है। हिमालय का गुफाओं, वहाँ के स्थानों आदि का वर्णन महाकवि की कृतियों में किया गया है। सिन्धु तथा मालिनी नामक नदियों, शचीर्तीर्थ, सोमतीर्थ, ब्रह्मसर तीर्थ तथा शक्रघाट आदि कश्मीर में ही हैं। यक्ष कश्मीर में मेघ को वही मार्ग बतलाता है जो नीलमत पुराण में प्रयाग से हर मुकुट तक शिव के जाने का बतलाया गया हैं। कालिदास के काव्यों पर कश्मीर के शैवदर्शन प्रत्यभिज्ञा का प्रकट प्रभाव देखा जा सकता है। प्रो० कल्ला के अनुसार हरमुकुट की उपत्यका का बसामय ग्राम ही मेघदूत की अलका है। और यही है कवि का जन्म ग्राम।

डा० वासुदेव विष्णु मिराशी आदि कतिपय विद्वान् यह स्वीकार करते हैं कि कालिदास के शैशव की क्रीड़ास्थली उज्जैनी थी। उनके मतों का सार इस प्रकार है:—मालवा के प्रति कालिदास को विशेष अनुराग है, वह मेघदूत में यहाँ को राजनगरी उज्जयिनी का अत्यन्त तन्मयता के साथ पक्षपातपूर्ण वर्णन करता है। कवि ने इसके वैभव, लोक कथानकों, कथाओं, प्रसिद्ध महाकाल के मन्दिर, मन्दिर में होने वाली आरती, आरती के समय सम्पादित वेश्या-नृत्य, आदि का हृदयाकर्षक वर्णन किया है। इस नगरी के सौन्दर्य एवं सौभाग्य पर कवि इतना मुग्ध है कि वह इसे स्वर्ग का एक कान्तिमान् खण्ड समझता है। जिसे स्वर्ग में अपने पुण्यों का फल भोगने वाले पुण्यशाली व्यक्ति, पुण्य समाप्त होने के पहले ही शेष पुण्य के बदले, अपने साथ धरती पर उतार लाये हैं :—

'स्वल्पीभूते सुचरितफले स्वर्गिणां गां गतानां
शेषैः पुण्यैर्हृतमिव दिवः कान्तिमत् खण्डमेकम् ॥'

स्पष्ट है कि कवि उज्जयिनी के वर्णन में आचूड रम गया है, मग्न हो गया है। यही कारण है कि रामगिरि से कैलास की ओर जाने में नगरी-ललाम उज्जयिनी के सीधे मार्ग में न पड़ने पर भी कवि मेघ को वहाँ सानुरोध भेजता है:—

वक्रः पन्था यदपि भवतः प्रस्थितस्योत्तराशां
सौधोत्सङ्गप्रणयविमुखो मास्म भूरुज्जयिन्याः।
विद्युद्दामस्फुरितचकितैस्तत्र पौराङ्गनानां
लोलापाङ्गैर्यदि न रमसे लोचनैर्वञ्चितोऽसि॥

—( पूर्वमेघ २९ )

'यद्यपि उत्तर की ओर जाने में तुम्हारा मार्ग टेढ़ा हो जाएगा, फिर भी तुम उज्जयिनी के प्रासादों के क्रोड में चलनेवाली प्रणय-लीलाओं से विमुख मत होना। तुम्हारी विजली की कौंध से चकित होकर नगरी की सुन्दरियाँ जो चंचल कटाक्ष चलाएँगी, उनमें यदि तुम्हारा मन न रमा, तो समझो कि तुम्हारे नेत्र व्यर्थ हैं। अथवा तुम्हारा जन्म ही निरर्थक है।'

अतः यह सत्य है कि अलका को छोड़कर किसी अन्य नगरी का कवि ने इतना मनोरम वर्णन नहीं किया है। उज्जयिनी के प्रति इस विशाल पक्षपात को देख कर प्रो० मिराशी ने लिखा है कि कि उज्जियिनी के वर्णन में कवि नखशिख तक तल्लीन दिखाई पड़ता है। इन्हीं कतिपय बातों को ध्यान में रखते हुए प्रो० मिराशी ने प्रो० कल्ला के मत का प्रत्याख्यान कर कवि को उज्जयिनीनिवासी वतलाने का प्रयास किया है। उनक कहना है :—

कालिदास नाम कश्मीरी नहीं है। भामह, रुद्रट, कैयट, मम्मट, कल्हण इत्यादि पण्डितों के उल्लेख 'राजतरंगिणी' तथा अन्य ग्रन्थों में उपलब्ध होते हैं, लेकिन कालिदास का नाम इनमें कहीं उपलब्ध नहीं होता।[1] यदि कालिदास कश्मीर के होते तो कल्हण जैसा सावधान और जिज्ञासु इतिहासकार इसका उल्लेख 'राजतरंगिणी' में अवश्य किये होता। इस पर संक्षेप में केवल इतना ही कहना है कि कश्मीर में सभी विद्वान् कवियों आदि के नाम कैयट,

१. कालिदास ( पृ० ६० )।

कल्हण आदि की तरह सभी टकारान्त या णकारान्त ही नहीं होते। क्षेमेन्द्र, अभिनव गुप्त, जयरथ, जयद्रथ, परिमल गुप्त आदि नाम कश्मीरी हैं और कवियों के हैं। अतः नाम के आधार पर कालिदास को गैर-कश्मीरी सिद्ध करने का प्रयास गैर जिम्मेदारी होगी। कालिदास इस नाम को देखकर यह कहना कि कवि शिव-भक्त था। अतः यह नाम ठीक नहीं है। ऐसे स्थलों पर यह ध्यान रखना चाहिए है कि कोई भी व्यक्ति बड़ा हो जाने पर अपना नाम नहीं रखता। नाम रखने का काम माँ-बाप बचपन में करते हैं। नाम और व्यक्ति के काम या स्वीकृत धर्म से कोई मतलब नहीं होता। यदि कालिदास के इस नाम पर बंगाली भाई यह कहते कि काली-पूजा के प्रधान प्रदेश बंगाल में कालिदास हुए थे तब तो विश्व या देश के सभी दुर्गादास, अम्बिकाप्रसाद, चण्डीदास, संकठाप्रसाद आदि बंगाली ही कहे जाएँगे। यौवन की मध्यवेला में कश्मीर का परित्याग करने वाले कालिदास का उल्लेख यदि राजतरंगिणी में नहीं हुआ है तो इससे क्या हुआ। राजतरंगिणी शत प्रतिशत ऐतिहासिक ग्रन्थ है, इसे भला कौन विवेकी व्यक्ति स्वीकार करेगा? इसके साथ ही दूसरी बात यह भी है कि तारुण्य की वेला में, जब कवि प्रसिद्धि के शिखर पर चढ़ रहा था उसका काश्मीर छोड़कर अन्यत्र चला जाना भला किस स्वाभिमानी कश्मीरी को पसन्द आएगा। प्राचीन काल में विशिष्ट राज-नैतिक परिस्थितियों के कारण यह मनोभावना अत्यन्त उग्र रही होगी। अतः कल्हण से हम कालिदास के नामोल्लेख की पूरी-पूरी आशा कैसे कर सकते हैं?

कल्हण की ही भाँति महाकवि बिल्हण ने भी अपने जन्म से कश्मीर को सुशोभित किया है। कल्हण की राजतरंगिणी की ही तरह बिल्हण का विक्रमांक-देवचरित भी प्रसिद्ध ऐतिहासिक ग्रन्थ है। इसके प्रथम सर्ग में ही कवि साभि-मान लिखता है—

सहोदरा कुंकुमकेसराणां भवन्ति नूनं कविताविलासाः।
न शारदादेशमपास्य दृष्टस्तेषां यदन्यत्र मया प्ररोहः॥

तथा—

काव्यं येभ्यः प्रकृतिसुभगं निर्गतं कुङ्कुमं च,
छायोत्कर्षाद् भवति जगतां वल्लभं दुर्लभं च।

यस्मिन्नन्तः स्थितवति जगत्सारभूते प्रयाताः
काश्मीरास्ते नियतमुरगाधीशरक्षास्पदत्वम् ॥

"निश्चय ही कविता के विलास कुंकुम और केसर के सहोदर हुआ करते हैं। क्योंकि कुंकुम और केशर के देश शारदा प्रदेश ( कश्मीर ) को छोड़कर अन्यत्र मैंने कविताविलास को अङ्कुरित होते देखा ही नहीं है।"

और भी

"जिस प्रदेश से प्रकृति से ही मनोहर काव्य और कुंकुम निकले हैं।" आदि-आदि।

यदि महाकवि कालिदास काश्मीर के न रहे होते तो विल्हण का यह साभिमान उल्लेख करने का साहस कैसे होता ? विल्हण ११ वीं शती के कवि हैं। इनके समय तक काव्यगगन में कालिदास के काव्यों की प्रभा पूरी स्निग्धता के साथ छा चुकी थी। ऐसी परिस्थिति में वे कालिदास की ओर से कैसे आँख बन्द करके उक्त घोषणा करते ? स्पष्ट है विल्हण के काल तक लोगों की यह धारणा रही कि महाकवि कालिदास कश्मीर की ही विभूति हैं।

इस प्रकार हम देखते हैं कि महाकवि की लेखनी अलका एवं उज्जयिनी दोनों के ही वर्णन में नखशिख तक तल्लीन दिखाई पड़ती है। परम्परा उसे चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य की सभा का उज्ज्वलतम हीरक समझती है। चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य की दूसरी और शायद बाद में प्रधान, राजधानी उज्जयिनी थी। अतएव यह मानने में कोई आपत्ति नहीं दिखलाई पड़ती कि कालिदास का जन्म कश्मीर में हुआ था। उसी के केसर-कुंकुम की पराग भरी धूलि में लोटपोट कर कालिदास ने शैशव बिताया था। किशोरावस्था की प्रणय-लीला का पूर्वाभ्यास किया था। प्रौढ़ावस्था की ऊषा वेला में रस-क्रीड़ा का अभ्यास आरम्भ किया था। बाद में परिस्थितिवश उसे अपनी जननी की तरह प्राणप्रिया जन्मभूमि को छोड़कर उज्जयिनी आना पड़ा। वहाँ उसे सौभाग्यवश राजपरिषद् का वैभवपूर्ण वातावरण प्राप्त हुआ। यहीं कवि कालिदास ने अपनी काव्य-प्रतिभा के आलोक से तात्कालिक कवि विद्वत्-समूह को मुग्ध कर महाकवि के विरुद को

धारण किया। संस्कृत कविता को विश्ववन्द्य सिंहासन पर बैठाकर भारत का भाल उन्नत किया।

**कालिदास का शास्त्रीय ज्ञान**—कालिदास की रचनाओं को पढ़ते समय यह ज्ञात होता है कि महाकवि की बुद्धि सकल शास्त्रों का भली-भाँति अवगाहन करनेवाली है। औपनिषदिक वेदान्त-विद्या की छटा यत्र-तत्र बिखेरते चलना उनकी वेदान्त-विद्या-विदग्धता का परिचायक है। जगत् और ब्रह्म की एकात्मकता, ब्रह्म की जगत् रूप कार्यरूप में परिणति आदि बातें कुमारसंभव में कितनी चारुता के साथ, कितनी काव्यात्मक सरल शैली में वर्णित हुई हैं, यह देखते ही बनता है।

**नमस्त्रिमूर्तये तुभ्यं प्राक् सृष्टेः केवलात्मने।**
**गुणत्रयविभागाय पश्चाद् भेदमुपेयुषे॥** आदि

इसी प्रकार 'आसीन्महीक्षितामाद्यः प्रणवश्छन्दसामिव' आदि वचनों से यह यज्ञादि कर्मकाण्ड-कलाप के ज्ञान के साथ ही वेदोच्चारण विधि का प्रकार भी सूचित करता है।

शाकुन्तल में हंसपदिका के सस्वर गीत को सुनकर राजा उसकी प्रशंसा करते हुए कहता है:—'अहो रागपरिवाहिणी गीतिः' रघुवंश में भी कवि ने अपनी संगीतविदग्धता का परिचय देते हुए लिखा है:—

**मनोऽभिरामाः शृण्वन्तौ रथनेमिस्वनोन्मुखैः।**
**षड्जसंवादिनीः केका द्विधा भिन्नाः शिखण्डिभिः॥**

कालिदास चित्रकला एवं मूर्तिकला में परम प्रवीण परिलक्षित होते हैं। अभिज्ञान शाकुन्तल का उत्तरार्द्ध उनकी तूलिका की करामातों से भरा पड़ा है। वे रेखाओं, चित्रों तथा शब्दविन्यासों के द्वारा समान रूप से भावाभिव्यक्ति करने में समर्थ हैं।

इस महाकवि के ग्रन्थों का जब हम सावधान अध्ययन करते हैं तब देखते हैं कि अर्थशास्त्र, कामशास्त्र, नीतिशास्त्र तथा पुराणों की प्रधान-प्रधान बातें, उनके रहस्य, बड़ी पटुता के साथ वर्णित किये गये हैं। ज्योतिषशास्त्र के तो कालिदास बहुत विद्वान् पण्डित लगते हैं। आगे लिखित श्लोक से उनका ज्योतिष-विषयक परिपक्व ज्ञान परिलक्षित होता है।

ग्रहैस्ततः पंचभिरुच्चसंश्रयैरसूर्यगैः सूचितभाग्यसम्पदाम् ।
असूत पुत्रं समये शचीसमा, त्रिसाधना शक्तिरिवार्थमक्षयम् ॥

रघुवंश में रघु तथा इन्द्र के युद्ध से तथा शाकुन्तल में दुष्यन्त के शब्दभेदी वाण चलाने की कला से महाकवि के युद्धविषयक ज्ञान की सूचना मिलती है।

साहित्यशास्त्र के मूलबीज महाकवि के ग्रन्थों में बिखरे पड़े हैं। रघुवंश के प्रथम श्लोक में ही उन्होंने काव्य का लक्षण निर्दिष्ट किया है:—'शब्दार्थौ काव्यं' इसीप्रकार कविवर कालिदास अपने व्याकरण की प्रौढ़ता को भी यत्र तत्र सूचित करते चलते हैं। 'वागर्थाविव' में 'इवेन सह समासो विभक्त्यलोपश्च' इस वार्तिक का तथा पितरौ में 'पिता मात्रा' इस सूत्र का स्मरण दिलाते हुए क्या वे अपनी व्याकरण-विदग्धता को प्रदर्शित नहीं करते ? इसी प्रकार व्याकरण में उपमा की साधिकार छटा विखेरना अकेले कालिदास का ही काम है। जरा देखिये तो इस प्रकार की उपमाओं की छटा :—

स हत्वा बालिनं वीरस्तत्पदे चिरकाङ्क्षिते ।
धातोः स्थान इवादेशं सुग्रीवं सन्यवेशयत् ॥

यहाँ 'धातोः स्थान इवादेशम्' यह कैसी हृदयाकर्षक उपमा है। जिस तरह 'अस्' धातु के स्थान में 'भू' तथा 'इण्' के स्थान में 'गा' आदि आदेश स्थानी के सभी कार्यों को करते हैं, उसी प्रकार स्थानी बालि के समस्त राज्यकार्य उसके स्थान पर बैठाया गया सुग्रीव करेगा यही है इस श्लोक का भाव। इस प्रकार की बहुत सी उपमाएँ कालिदास के रघुवंश तथा कुमारसंभव में भरी पड़ी हैं।[1]

## कालिदास की अन्य कृतियाँ

कालिदास की सच्ची कृतियों का निर्णय करना आलोचकों के लिए दुरूह

---

१. इस प्रकार की ओर भी उपमाएँ देखी जा सकती हैं:—

य: कश्चन रघूणां हि परमेकः परन्तपः ।
अपवाद इवोत्सर्गं व्यावर्तयितुमीश्वरः ॥ रघु० (१५।७)
लब्धप्रतिष्ठः प्रथमं यूयं किं बलवत्तरैः ।
अपवादैरिवोत्सर्गाः कृतव्यावृत्तयः परैः ॥ कुमार० (२।२७)

कार्य है। इसका कारण यह है कि संस्कृत काव्याकाश में कालिदास सर्वाधिक श्रद्धास्पद कविनक्षत्र हुए हैं। अतः उनके वाद होने वाले वहुत से कवियों ने कालिदास का प्रसिद्ध अभिधान धारण कर अपने व्यक्तित्व को छिपाया है। कम से कम राजशेखर ( १० शतक ) तक तीन कालिदास हो चुके थे–'कालिदासत्रयी किमु'। अतः कालिदास की यथार्थ कृतियों का आकलन अत्यन्त दुरूह कार्य है। फिर भी लोगों ने सर्वसम्मति से परम्परा, ग्रन्थों के उल्लेख, उदाहरण तथा भाषा की शैली एवं भावों की समानता के आधार पर निम्नग्रंथों को कालिदासविरचित माना है।

**१. काव्य**

**( क ) ऋतुसंहारः**— ऋतुसंहार कालिदास की प्रथम काव्यकृति है। इतिहासकारों के अनुसार बालकवि कालिदास ने काव्य-कला का आरम्भ ऋतुवर्णनपरक इसी लघुकाव्य से किया था।

**( ख ) कुमारसम्भव**—यह कालिदास की सच्ची निःसन्दिग्ध रचना है। इसमें कवि ने कार्तिकेय के जन्म के वर्णन का संकल्प किया था। किन्तु दुर्भाग्यवश यह अधूरा ही उपलब्ध होता है। उसके वर्तमान १७ सर्गों में से आदि के सात सर्ग तो कालिदास की लेखनी से प्रसूत हैं। अष्टम सर्ग भी उनका ही निःसंशय निर्माण है। आलङ्कारिकों तथा सूक्तिसंग्रहों ने इन्हीं सर्गों से पद्यों को उद्धृत किया हैं। मल्लिनाथ की सञ्जीवनी टीका भी इन्हीं सर्गों पर उपलब्ध है।

**( ग ) मेघदूत**—यह कालिदास की अनुपम प्रतिभा का परिपक्व निदर्शन है। वियोग-विधुरा प्रेयसी के पास यक्ष का मेघ के द्वारा प्रणय-सन्देश भेजना इस गीतिकाव्य का कथ्य है। इस ग्रन्थ ने वाह्य-जगत् के विद्वानों का ध्यान प्रमुखरूप से आकृष्ट किया है। इस पर ५० से अधिक टीकाएँ लिखी गई हैं।

**( घ ) रघुवंश**—भारतीय आलोचक रघुवंश को कालिदास का सर्वश्रेष्ठ ग्रन्थ मानते हैं। इस पर प्रभूत ४० टीकाओं की रचना से इसकी महत्ता स्वयमेव प्रकट हो जाती है। १९ सर्गों का यह महाकाव्य काव्य-जगत् का मध्यमणि है।

**२. नाटक**

कालिदास के तीन नाटक प्रसिद्ध हैं :— ( क ) मालविकाग्निमित्र, ( ख ) विक्रमोर्वशीय और ( ग ) अभिज्ञानशाकुन्तल।

( क ) कालिदास क नाटकों में 'मालविकाग्निमित्र' सबसे अवर नाटक है। इसमें शुंगवंशीय नृपति अग्निमित्र तथा मालविका के प्रेम का अभिराम चित्रण ऐतिहासिक पृष्ठभूमि का आश्रय लेकर मनोरमता के साथ अंकित किया गया है।

( ख ) 'विक्रमोर्वशीय' में कालिदास ने एक वैदिक प्रेमाख्यान की कमनीय प्रेम-छटा विखेरी है। यह प्रेमाख्यान ऋग्वेद ( १०।९५ ) तथा शतपथ ब्राह्मण ( ११।५।१ ) में निर्दिष्ट किया गया है।

( ग ) अभिज्ञानशाकुन्तल कालिदास का सर्वाधिक प्रसिद्ध नाटक है। भारतीय आलोचकों ने तो इसे नाटकसाहित्य का मध्यमणि बतलाया है:—'काव्येषु नाटकं रम्यं तत्र रम्या शकुन्तला।' पाश्चात्य विद्वानों ने भी इसे सर्वोत्कृष्ट नाटक कहा है।

ये ही ग्रन्थ महाकवि के निर्विवाद हैं। कई विद्वान् ज्योतिर्विदाभरण आदि कतिपय ग्रन्थों को भी महाकवि कालिदास की ही कृति मानते हैं, किन्तु अभी तक सभी आलोचक विद्वान् इस मत से सहमत नहीं हैं।

## कालिदास की मान्यताएँ

कालिदास कट्टर वैदिक परम्परा के ब्राह्मण कवि हैं। उनके ग्रन्थों में ब्राह्मण-कालीन यज्ञीय परम्परा का अक्षुण्ण निर्वाह तथा औपनिषदिक पद्धति का अविकल सन्देश मिलता है। उनके काव्य पौराणिक विचारधारा के प्रतिनिधि ग्रंथ प्रतीत होते हैं। सनातन धर्म और ब्राह्मण-दर्शन की, उपमा के व्याज से, यत्र-तत्र झाँकी विखेरते चलना कालिदास की सहजात प्रकृति है। पौराणिक-वाङ्मय एवं स्मृतियों[1] में प्रतिपादित वर्णव्यवस्था के वे परम समर्थक हैं।[2] वे नित्य श्रौतविधि से हवन के पक्षपाती हैं। शाकुन्तल में आश्रम से लेकर राजमहल तक अग्निस्थापन की अनूठी झाँकी देखने को मिलती है। उनके ग्रंथों के आरम्भिक मंगलाचरणों के देखने से सिद्ध होता है कि वे शैवमतानुयायी थे। किन्तु

१. सहजं किल यद्विनिन्दितं न खलु तत्कर्म विवर्जनीयम्।
पशुमारणकर्मदारुणोऽनुकम्पामृदुरेव श्रोत्रियः॥ शाकु० ( ६। १। )

२. श्रुतेरिवार्थं स्मृतिरन्वगच्छत्। रघुवंश ( २। २। )

विष्णु एवं वैष्णवों के प्रति भी उनके मन में महान् समादर था। उनका रघुवंश वैष्णव काव्य है। व्रत-उपवास, देवार्चन, सन्ध्या-वन्दन आदि का दृश्य उनके काव्यों में सर्वत्र मोहक दृश्य उपस्थित करता है। वे लोक-प्रचलित शकुन, निमित्त आदि को मानने के पक्षपाती थे। ज्योतिष आदि में उनका प्रगाढ़ विश्वास था। संक्षेप में कहा जाय तो कह सकते हैं कि वैदिक साहित्य से लेकर पौराणिक काल तक की परम्पराप्रचलित सारी धर्म-सम्बन्धी बातें उन्हें मान्य थीं, इष्ट थीं। लोकाचार का वे सर्वथा हार्दिक समर्थन करते थे। परलोक, स्वर्ग-नरक आदि में उनका दृढ़ विश्वास था। उनके समक्ष श्रुति-स्मृति-प्रतिपादित अर्थ-अधर्म की परिभाषा थी। जिसका पालन वे सबके लिए आवश्यक समझते थे। वे स्त्री-शिक्षा तथा पर्दा-प्रथा के पक्षपाती थे। उनकी नायिकाएँ ललित कला के साथ ही साथ काव्य-कला में भी पारङ्गत थीं। शकुन्तला स्वयं कविता करना तथा लिखना-पढ़ना जानती है।

कालिदास कर्मवाद और पुनर्जन्म पर विश्वास करते थे।[1] अपने कर्मों के कारण ही उर्वशी तथा हरिणी को मृत्युलोक में आना पड़ा। पुनर्जन्मवाद का समर्थन उन्होंने जगह-जगह किया है। वस्तुतः कालिदास वर्ण, आश्रम और सनातन धर्म के परम्परावादी कवि थे।

## मेघदूत का प्रेरणा-स्रोत

कालिदास के ग्रन्थों को देखने से पता चलता है कि वाल्मीकिरामायण तथा पुराणों का उन पर प्रबल प्रभाव पड़ा है। अतः महामहोपाध्याय मल्लिनाथ का यह कथन पूर्ण सत्य है कि भगवान् रामचन्द्र जी ने सीता जी के लिए हनुमान् जी को दूत बनाकर जो सन्देश दिया था उसी से प्रेरणा पाकर महाकवि कालिदास ने मेघदूत की रचना की है। इस तथ्य का समर्थन स्वयं मेघदूत के कतिपय

---

१. तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं भावस्थिराणि जननान्तर सौहृदानि ॥
(शाकु० ५। २।)

स्थलों से होता है[1]। उत्तरमेघ के सैंतीसवें श्लोक से तो ऐसा प्रतीत होता है जैसे स्वयं महाकवि कह रहे हों कि मेघ को दूत बनाकर सन्देश भेजने की यह प्रेरणा मैंने सीता को कहे गये हनुमत्संदेश से ली है :

इत्याख्याते पवनतनयं मैथिलीवोन्मुखी सा
त्वामुत्कण्ठोच्छ्वसितहृदया वीक्ष्य संभाव्य चैव।
श्रोष्यत्यस्मात्परमवहिता ! सौम्य सीमन्तिनीनां
कान्तोदन्तः सुहृदुपगतः संगमात्किञ्चिदूनः ॥

इसी प्रकार रामायण में वर्णित हनुमान जी का हाथी और पर्वत की चोटी से सादृश्य एवं कामरूप होना ( अर्थात् इच्छानुसार रूप धारण करना ) मेघदूत में भी मेघ के लिए बतलाया गया है। सुवेल पर्वत पर स्थित लङ्का के समान कैलास पर्वत की चोटियों के मध्य में बसी हुई अलका का वर्णन, लङ्का में हनुमान् की तरह अलका में मेघ का सायङ्काल की वेला में प्रवेश, लङ्का-प्रवेश के समय हनुमान् जी के द्वारा अपना शरीर छोटा करने के समान यक्ष का सन्देश कहने के लिए मेघ का लघुरूप धारण करना, राम के वियोग में अशोक-वाटिका में स्थित सीता की करुण-दशा की भाँति यक्ष-पत्नी की मार्मिक अवस्था का वर्णन, एवं हनुमान् जी के द्वारा सन्देश कहने के समय अभिज्ञान देने तथा कहने के समान मेघदूत में भी मेघ के द्वारा अभिज्ञान कहने से तथा अन्य कतिपय समानताओं के आधार पर कहा जा सकता है कि कालिदास ने अपनी कृति मेघदूत में रामायण से ही पर्याप्त प्रेरणा ली है। इतनी प्रचुर समानताओं को आकस्मिक कहना समीचीन न होगा।

किसी व्यक्ति को दूत बनाकर सन्देश भेजने की भारतीय प्रथा अति प्राचीन है। किन्तु स्वतन्त्ररूप से दूतकाव्य का प्रणयन सर्वप्रथम महाकवि कालिदास ने ही किया है। मेघ को दूत बनाने की कल्पना महाकवि की अपनी है। पण्डित हरिनाथ दे ने लिखा है कि "कालिदास के पूर्व चीन के कवि स्यूकाङ् ( Hsiukan ) ने

---

१. जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु।—पूर्वमेघ १२॥
रघुपतिपदैरङ्कितं मेखलासु।—पूर्वमेघ १२॥
दशमुखभुजोच्छ्वासितप्रस्थसन्धेः।—पूर्वमेघ ५८॥

अपने काव्य में सर्वप्रथम मेघ को दूत बनाया था।" किन्तु गमनागमन के साधन से विहीन अतिदुर्गम मार्ग वाले तात्कालिक समय में दूसरे सुदूर देश के एक कोने में किसी के द्वारा कुछ काम करने से महाकवि की मौलिकता का व्याहनन नहीं होता। स्यूकाङ् (Hsiukan) का समय ईसा की द्वितीय शताब्दी माना गया है।

## मेघदूत के कथानक का उपजीव्य

इस प्रकार अब तक देखा गया कि मेघदूत के सन्देशप्रेषण का उपजीव्य 'वाल्मीकिरामायण' है। किन्तु मेघदूत के कथानक का उपजीव्य ब्रह्मवैवर्तपुराण है। ब्रह्मवैवर्तपुराण में 'योगिनी' नामक आषाढ़ कृष्ण एकादशी का माहात्म्य वर्णित है। उस प्रसङ्ग में वहाँ एक कथा आती है:—"अलका के अधिपति यक्षराज कुबेर शिव जी के परम भक्त थे। शिवजी का अबाध दैनिक अर्चन उनका प्रिय व्रत था। उनकी पूजा में नित नूतन पुष्प लाकर देने के लिए एक सेवक नियुक्त था। उसका नाम था—'हेममाली'। हेममाली की पत्नी 'विशालाक्षी' परम सुन्दरी थी। एक दिन एक घटना घटी। हेममाली मानसरोवर से फूल तो लाया, किन्तु वह सीधे कुबेर के पास न जाकर अपनी प्राणप्रिया पत्नी के पास चला गया। प्रियतमा की प्यारी-प्यारी बातों का आनन्द लेने में हेममाली इतना निमग्न हो गया कि उसे अपने कर्तव्य की बात भी भूल गई। उधर कुबेर मध्याह्न में शिवजी की पूजा करने के लिए फूलों की प्रतीक्षा में बैठे थे। जब पूजा का नियत समय बीत गया तब कुबेर के मन में क्रोध ने जन्म लिया। उन्होंने शिवजी का तिरस्कार करने के कारण यक्ष हेममाली को कुष्ठ रोगी होने तथा वर्ष भर कान्ता से वियुक्त होकर मर्त्यलोक में रहने के लिए शाप दे डाला।" इसी कथानक के आधार पर महाकवि ने अलकापुरी में रहनेवाले किसी यक्ष को शापवश रामगिरि पर रहने वाला बनाया है। कथानक के आगे के अंश को काव्य के अनुरूप न होने से महाकवि ने छोड़ दिया है।

इस प्रकार महाकवि ने काव्य के अनुकूल पुराण के अंश को लेकर तथा अनुपयुक्त अंश को छोड़कर अपनी अनुपम कल्पनाशक्ति के माध्यम से मेघदूत की रचना की है। मेघ को दूत बनाने तथा वियुक्ता प्रिया को सन्देश कहने में महाकवि की दक्षता तथा अनुपमता स्पष्ट परिलक्षित होती है।

ऊपर के विवरण से स्पष्ट है कि महाकवि कालिदास ने सन्देश-प्रेषण की प्रणाली में रामायण का तथा कथानक में अंशतः ब्रह्मवैवर्तपुराण का अनुसरण कर इन्हीं दो भित्तियों के सहारे अपने वाग्वैभव का प्रदर्शन किया है। फिर भी मेघदूत का सब कुछ नया है, अनूठा है, प्रशंसार्ह है और है हृदयवन्द्य भी।

## मेघदूत : एक परिशीलन

**काव्य और उसके भेद**—रसात्मक वाक्य को काव्य कहते हैं—'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' ( साहित्यदर्पण )। काव्य के दो भेद होते हैं—दृश्यकाव्य तथा श्रव्यकाव्य। दृश्यकाव्य उसे कहते हैं, जो मञ्च पर अभिनीत होकर देखा जा सके। शाकुन्तल आदि नाटक इसी कोटि के काव्य हैं। श्रव्य काव्य वह है जिसका अध्ययन कर पाठक स्वयं रसास्वादन कर सकते हैं। यदि कोई दूसरा भी व्यक्ति पढ़कर सुनाता है तब भी इससे श्रोता को रसानुभूति होती ही है। श्रव्यकाव्य के तीन भेद होते हैं—गद्य, पद्य और चम्पू। चम्पू गद्य-पद्यमिश्रित होता है। पद्य काव्य के भी तीन भेद होते हैं—महाकाव्य, खण्डकाव्य और मुक्तककाव्य।

**महाकाव्य**—यह एक विशाल प्रबन्ध-काव्य है। इसमें किसी प्रख्यात राजा, देवता तथा एक ही वंश के अनेक राजाओं का पूरा-पूरा जीवनवृत्त वर्णित होता है। नगरों, ऋतुओं, सूर्योदय, चन्द्रोदय, वन-विहार, जल-क्रीडा, यज्ञ तथा यात्रा आदि के वर्णन का भी इसमें विधान होता है। महाकाव्य में शृङ्गार, वीर अथवा शान्त—इनमें से कोई एक रस प्रधान रहता है और दूसरे रस उसके पोषक हुआ करते हैं। समग्र कथानक सर्गों में बँटा रहता है। कुमारसम्भव तथा रघुवंश—कालिदास के महाकाव्य हैं।

**खण्डकाव्य**—यह आकार में महाकाव्य की अपेक्षा बहुत छोटा होता है। इसे गीतिकाव्य भी कहते हैं। यह महाकाव्य का एक खण्ड ही होता है। इसमें जीवन का समूचा इतिवृत्त न होकर किसी एक ही पहलू या अंश का वर्णन रहता है। जो भेद एक उद्यान तथा उसके अङ्ग एक पौधे में है, वही भेद महाकाव्य एवं खण्डकाव्य में है :—"खण्डकाव्यं भवेत्काव्यस्यैकदेशानुसारि च।" (साहित्यदर्पण)। मेघदूत एवं ऋतुसंहार इसके उदाहरण हैं।

**मुक्तक**—स्वच्छन्द रूप से रचे गये काव्य-संग्रह को मुक्तक कहते हैं। इसमें प्रत्येक पद्य अपने आपमें पूर्ण एवं स्वतन्त्र होता है।

**मेघदूत**—मेघदूत संस्कृत-साहित्य के गीति-काव्यों में मूर्धाभिषिक्त खण्डकाव्य है। कवि की परिपक्व कला, कल्पना की ऊँची उड़ान, परिष्कृत मधुर भाषा, थिरकती हुई धारावाहिक गति एवं गीति की एकतानता के सम्मिश्रण का यह एक ऐसा आदर्श काव्य है, जिसकी टक्कर का दूसरा काव्य, भारत ही नहीं, विश्व में भी अन्वेषण करने पर नहीं मिलेगा। मेघदूत 'मन्दाक्रान्ता' छन्द में लिखा हुआ एक लघु काव्य है। इसमें कुवेर के शाप से प्रियतमा से बिछुड़े हुए एक यक्ष के व्यथित हृदय की वेदना भरी कहानी है। इसमें हृदय को द्रवित कर देने वाली 'विप्रलम्भ' की एक करुण-गीतिका है। इसके दो भाग हैं—पूर्वमेघ तथा उत्तरमेघ।

## पूर्वमेघ

कोई तरुण यक्ष है। अभी-अभी विवाह कर उसने अपना घर बसाया है। उसकी प्रिया तरुणी तथा अति सुन्दरी है। तरुण यक्षाधिपति की सेवा में नियुक्त है। अपनी प्रियतमा को क्षण भर के लिए छोड़ना भी उसे सह्य नहीं है। फलतः वह अपने मालिक कुवेर की सेवा में असावधानीवश कुछ त्रुटि कर बैठता है। कुवेर क्रुद्ध हो जाते हैं। क्रोध पाप का मूल होता है। अतः वे अपने सेवक यक्ष को शाप दे बैठते हैं:—'वर्ष भर के लिए तुम्हें देशनिकाले की सजा दी जा रही है। इस अवधि में तुम्हें अपनी प्रियतमा से अलग रहना पड़ेगा।' यक्ष ने शाप शिरोधार्य किया। आखिर वह बेचारा कर ही क्या सकता था? डबडबाई आँखों से उसने अपनी हृदयवल्लभा प्रियतमा से विदा ली। अलका से निकल कर वह विन्ध्य की शृङ्खला रामगिरि पर निवास करने लगा। कभी यहीं पर भगवती सीता के साथ भगवान् रामचन्द्र भी, अपने वनवास के दिनों में, डेरा डाले हुए थे। ग्रीष्म अपने अवसान पर था। आषाढ़ मास के वैभव का उमड़-घुमड़ कर आना आरम्भ हो रहा था। एक दिन यक्ष ने पर्वत की चोटी पर उमड़ते हुए मेघ को देखा। देखा तो देखता ही रह गया। उसका हृदय भर आया। प्रियतमा के साहचर्य की सारी बातें उसके हृदय-पटल पर नाचने लगीं। प्रिया-विहीन

उसका हृदय छटपटाने लगा। मेघ के दिखलाई पड़ने पर प्रियतमा की गोद में लेटे हुए व्यक्ति का भी हृदय उत्कण्ठित हो उठता है तो फिर उस व्यक्ति का क्या कहना जो प्रेयसी के कण्ठालिङ्गन का शौकीन है और साथ ही साथ प्रिया से बिछुड़ कर बहुत दूर पड़ा हुआ है। कुछ ही क्षणों में यक्ष सचेत हुआ। उसने सोचा—क्यों न मेघ के ही द्वारा वियोग के दिन गिनती हुई प्रियतमा को सन्देश भेज दिया जाय ? फलतः कुटज के फूल तोड़ कर उसने पूजा के लिए अर्घ्य बिखेर ही दिया। इसके बाद वह विनती भरे स्वर से मेघ की स्तुति करने लगा—'मेघ, सन्तप्त जनों के एकमात्र तुम्हीं सहारा हो। तुम बड़े ऊँचे कुल के व्यक्ति हो। अतः दुःखियों का दर्द दूर करना तुम्हारा काम है। मेघ, तुम मेरी प्रार्थना मान कर उत्तर दिशा में हिमालय की गोद में बसी हुई यक्षाधिपति की राजधानी अलकापुरी में चले जाओ। वहाँ वियोग की आग में झुलस रही मेरी प्रियतमा को मेरा एक छोटा-सा सन्देश पहुँचा देना। देखो, मन्द-मन्द पवन बह रहा है। तुम्हारे वाम भाग में चातक पक्षी बोल रहा है। बगुलों की पंक्तियाँ आकाश में उड़ रही हैं। उधर बाँबी के ऊपर इन्द्रधनुष भी अपनी सतरंगी आभा के साथ निकल रहा है। ये सभी तुम्हारे प्रस्थान के लिए शुभ शकुन हैं। किन्तु मैं सन्देश कहूँ और तुम प्रस्थित होओ—इसके पूर्व मैं तुम्हें मार्ग बतला देना चाहता हूँ।—'यहाँ से उड़कर तुम 'माल' प्रदेश पहुँचोगे। वहाँ ग्रामीण युवतियाँ स्नेहपूरित नेत्रों से तुम्हें सादर देखेंगी, वहाँ से तुम उड़ कर आम्रकूट पहुँच जाना। उसके आगे विन्ध्याचल की ऊँची-नीची तलहटी में बहती हुई रेवा नदी तुम्हें मिलेगी। उसके आगे फिर तुम दशार्ण प्रदेश को चले जाना। वहाँ पके हुए अतः काले-काले जामुन-निकुञ्जों को तुम देखोगे। उसके बाद वहाँ की राजधानी विदिशा ( भिलसा ) पहुँच कर तुम उस वेत्रवती नदी का साक्षात्कार करोगे जो प्रिया को कुटिल भ्रुकुटि से युक्त लहराती बलखाती चञ्चल तरङ्गों वाली है। तुम खूब छक कर उसका आस्वाद लेना। फिर 'नीचैः' नामक पर्वत पर विश्राम कर अपनी थकान मिटा लेना। वहाँ से चलने के बाद यद्यपि तुम्हारा मार्ग कुछ टेढ़ा अवश्य हो जायगा, तथापि उज्जयिनी गये बिना तुम मत रहना। उज्जयिनी के विषय में तुम से क्या कहूँ ? वह तो मानो स्वर्ग का ही

एक खण्ड हो जो भूतल पर चला आया है। यदि वहाँ प्रासादों के ऊर्ध्व-शिखर पर विलसने वाली ललनाओं की, बिजली की चमक से भयभीत एवं चञ्चल, आँखों का आनंद न लिया तो वस्तुतः तुम्हारी आँखें ही निरर्थक हो जाएँगी। अतः निर्विन्ध्या नदी को पार कर अवन्ती प्रदेश का अवगाहन करते हुए तुम उज्जयिनी पहुँच जाना। इस नगरी के वैभव के बारे में तुम से क्या कहूँ? वहाँ बाजार में विक्रयार्थ सजा कर रक्खे हुए हीरे, पन्ने एवं मोती आदि के ढेर के ढेर देख कर तुम्हें ऐसा प्रतीत होगा मानो रत्नाकर में अब पानी के अतिरिक्त कुछ बचा ही नहीं। उज्जयिनी के अधीश्वर महाकाल के दर्शन तुम अवश्य करना। उनकी सान्ध्य-पूजा में मन्द-मन्द गर्जन कर तुम अपने जीवन को धन्य-धन्य बना लेना। वह रात तुम उज्जयिनी के किसी प्रासाद पर बिता कर ही आगे बढ़ना। मार्ग में तुम्हें गम्भीरा नदी मिलेगी। उसे पार करके तुम देवगिरि पहुँचोगे। देवगिरि पर भगवान् स्कन्द निवास करते हैं। वहाँ तुम पुष्प-मेघ बन कर उन पर फूलों की वर्षा करना। उसके बाद तुम्हें चर्मण्वती नदी मिलेगी। फिर दशपुर आएगा। दशपुर की सुन्दरियाँ अपने अनुपम सौन्दर्य के लिए जगद्विदित हैं। उसके बाद तुम कुरुक्षेत्र पहुँचोगे। यह वही स्थल है जहाँ पर वीर अर्जुन ने अपने शत्रुओं पर उसी तरह बाण-वृष्टि की थी जैसे तुम कमलों पर जलधार बरसाते हो। वहाँ सरस्वती नदी का सुस्वादु जल पीना और आगे कनखल चले जाना। यहीं पर संसारतारिणी गंगा हिमालय से भूतल पर उतरती है। कनखल में तुम गंगा के पावन जल का पान कर जब बढ़ोगे तब तुम्हें हिमालय के दर्शन होंगे। वहाँ देवदारु वृक्षों की कतारें देखने ही लायक होती हैं। हिमालय में कहीं कस्तूरी मृगों की नाभि से च्युत कस्तूरी की सुगन्ध वायु-मण्डल को सुवासित करती मिलेगी तो कहीं शरभ तुम्हारा गर्जन सुन कर तुमसे टक्कर लेने के लिए आकाश में उछलेंगे। वहाँ तुम्हें मीठे स्वर से गाती हुई किन्नरियों के दर्शन होंगे। वायु से पूरित बाँस अपनी बाँसुरी बजा रहे होंगे। ऐसी दशा में तुम भी, गरज कर मृदङ्ग का काम दे देना। इस प्रकार हिमालय के सौन्दर्य को निरखते हुए विश्राम के लिए तुम उसकी किसी चोटी पर बैठ जाना। फिर वहाँ से तुम उत्तर की ओर बढ़ना। आगे तुम्हें क्रौञ्च-रन्ध्र ( नीतिमाणा

दर्रा ) मिलेगा । उससे होकर तुम कैलास पहुँच जाओगे । कैलास भगवान् शङ्कर का निवास-धाम है । इसी पर्वत की गोद में हमारी 'अत्यन्त प्यारी नगरी अलका बसी हुई है ।'"

## उत्तर मेघ

"भैया मेघ, अलकापुरी के प्रासादों के वैभव के बारे में तुमसे क्या कहूँ ? वे तुम्हारी ही तरह आकाश से बातें करते मिलेंगे । उनकी फर्श मणि-निर्मित है । भित्तियाँ नानाविध चित्रों से सज्जित एवं रत्नमण्डित हैं । वहाँ ऐसी-ऐसी सुंदरियाँ हैं, जैसी तुमने कभी देखी ही न होंगी । वहाँ के वृक्ष बारहों मास फलों से लदे रहते हैं । प्रत्येक संध्या चाँदनी से शुभ्र रहती है । वहाँ आनन्द के ही आँसू गिरते हैं । काम का ही ताप होता है । प्रेम में ही कलह होता है । वहाँ के लोग सर्वदा युवा ही रहते हैं । प्रत्येक घर ऐश्वर्य से जगमगाता रहता है । वहाँ के लोगों की सारी आवश्यकताएँ कल्प-वृक्ष पूरी करता है । यदि संक्षेप में कहा जाय तो कह सकते हैं कि वहाँ सर्वत्र सुख, आनन्द, प्रेम तथा आमोद-प्रमोद का ही वातावरण व्याप्त रहता है । इसी नगरी में कुबेर के भवन से उत्तर की ओर मेरा घर है । दूर से ही तुम्हें मेरे घर का तोरण इन्द्रधनुषी आभा के साथ चमकता दिखलाई पड़ेगा । उसके भीतर एक मन्दार वृक्ष है । इसे मेरी प्रिया ने पाल रखा है । इसी के पास एक बावली है । इसकी सीढ़ियाँ मरकत-मणियों से बनी हैं । बावली के किनारे पर ही तुम्हारी जैसी आभावाला एक क्रीडा-पर्वत है । वहाँ मेरे उद्यान में एक रक्ताशोक तथा एक बकुल वृक्ष है । मेरे घर का द्वार शङ्ख एवं पद्म की आकृतियों से अलंकृत है । इस प्रकार इन सभी चिह्नों से तुम मेरे घर को पहचान लेना । मेरा घर मेरी अनुपस्थिति के कारण सूना तथा म्लान-सा प्रतीत होगा, उस घर के भीतर तुम एक तरुणी सुन्दरी को देखोगे । वह तुम्हें ब्रह्मा की पहली रचना जैसी प्रतीत होगी । शरीर से दुबली, कमर से पतली, स्तनों से झुकी हुई, घबराई हुई हिरनी की तरह चञ्चल आँखों वाली एवं विशाल नितम्बों के कारण अलसाई-सी चालवाली उस अनुपम सुंदरी को मेरी प्राण-प्यारी पत्नी समझना । उसकी अवस्था उस चक्रवाकी की तरह होगी, जो अपने प्रियतम से बिछुड़ी हुई रहती है । मेरे वियोग के कारण वह उसी

तरह कुम्हला गई होगी जिस तरह तुषारपात होने पर कमलिनी हो जाती है। उसे तुम कभी तो मेरा चित्र बनाने का विफल प्रयत्न करती हुई पाओगे और कभी देखोगे कि गोद में वीणा रखकर मेरे नाम की गीतिका गाकर मनोविनोद का वह असफल प्रयास कर रही है। कभी मैना से इस प्रकार बातें करती हुई वह तुम्हें दृष्टिगत होगी—"ओ मधुरभाषिणी मैना, क्या तुझे भी कभी अपने स्वामी की याद आती है? उनके लिए तू बड़ी प्यारी थी।" कभी वह वियोग के अवशिष्ट महीनों को देहली पर रक्खे गये पुष्पों से गिनती हुई मिलेगी। तुम पहले तो 'मैं तुम्हारे पति का मित्र हूँ' यह कह कर अपना परिचय देना और फिर मेरा सन्देश इस प्रकार कहना :

"प्रिये, मैं प्रियङ्गु की लताओं में तुम्हारे शरीर की, चकित हरिणियों की दृष्टि में तुम्हारे चितवन की, चाँद में तुम्हारे मुख-सौन्दर्य की, मयूरों के पुच्छों में तुम्हारे केशकलाप की और नदियों की बल खाती तरङ्गों में तुम्हारे भ्रू-विलास की कल्पना करता हूँ। किन्तु दुःख यह है कि इनमें किसीमें भी तुम्हारे अंगों की समता मिलती ही नहीं है। देखो, हृदय में कितनी ही आशाएँ सँजोए हुए मैं भी तो एकाकी इन वियोग की घड़ियों को किसी-किसी तरह काट ही रहा हूँ। अतः हे प्रिये, तुम निराश न होना। जरा सोचो तो सही कि कभी इस जगती तल पर किसी को निरन्तर सुख ही सुख अथवा दुःख ही दुःख मिला भी है? भाग्य का चक्र निरन्तर चलता रहता है। कभी सुखों की वृष्टि होती है तो कभी दुखों की बौछार। अब मेरे शाप के समाप्त होने में केवल चार महीने ही अवशिष्ट हैं। इन्हें आँखें बन्द करके सह लो। फिर तो हम लोग शरद् की धवल चाँदनी में मिल कर अपनी उन-उन अभिलाषाओं को पूरी करेंगे जिन्हें वियोग की अवस्था में ललक कर हम लोगों ने गुना है, सोचा है एवं मिलन होने पर करने के लिए विचारा है।"

इस प्रकार प्रिया के लिए सन्देश देकर यक्ष ने मेघ से कहा—"हे मेघ, मित्रतावश अथवा 'यह बेचारा प्रियतमा से बिछुड़ा हुआ है' ऐसा समझ कर अथवा मुझपर करुणा-बुद्धि से अनुचित प्रार्थना करने वाले मेरे इस प्रिय कार्य को करके ही अपने अभीप्सित प्रदेश को जाना। ईश्वर करें मेरी तरह तुम्हारा अपनी प्रिया

बिजली से क्षण भर के लिए भी वियोग न हो। यही मेरी तुम्हारे लिए शुभेच्छा है। अच्छा, जाओ। तुम्हारा कल्याण हो।"

## उपमा कालिदासस्य

कालिदास प्रायः सभी प्रचलित अलंकारों के प्रयोग में दक्ष हैं। किन्तु उपमा पर उनका चामत्कारिक अधिकार है। संस्कृत-जगत् ही नहीं, अपितु विश्व का भी ऐसा कोई कवि नहीं है जो महाकवि की उपमाकला की समता कर सके। इनकी रचनाओं में उपमा की प्रचुरता के साथ ही उसका सौष्ठव भी देखते ही बनता है। इनकी उपमाओं की रसात्मिकता तथा रसपेशलता नितान्त हृदयावर्जक है, औचित्य तथा सन्दर्भ को सुन्दर बनाने की कला में ये पारङ्गत हैं। यहाँ इनकी उपमाओं के कुछ उदाहरण प्रस्तुत किये जा रहे हैं:—

तपस्या के लिए आभूषणों का परित्याग कर केवल वल्कल धारण करने-वाली पार्वती चन्द्र तथा ताराओं से मण्डित, अरुणोदय से युक्त रजनी के समान बतलायी गयी हैं (कुमार ५। ४४)। स्तनों के भार से किञ्चित् झुकी हुई आतपसदृश लालवस्त्र धारण की हुई पार्वती फूलों के गुच्छों से झुकी हुई नवीन लाल पल्लवों से मण्डित सञ्चारिणी लता के समान प्रतीत होती हैं —

**पर्याप्त-पुष्पस्तवकावनम्रा सञ्चारिणी पल्लविनीलतेव।**

स्वयंवर में उपस्थित भूपालों को छोड़ कर जब इन्दुमती आगे बढ़ जाती है तब वे राजमार्ग पर दीपशिखा के द्वारा छोड़े गये महलों के समान प्रतीत होते हैं। यहाँ निराश राजाओं की विषण्णता तथा खिन्नता की अभिव्यक्ति इस उपमा के द्वारा बड़ी सुन्दरता से की गयी है—

**सञ्चारिणी दीपशिखेव रात्रौ यं यं व्यतीयाय पतिम्वरा सा।**
**नरेन्द्रमार्गाट्ट इव प्रपेदे विवर्णभावं स स भूमिपालः॥**

रघु० ६ ६७॥

इसी उपमा-सौष्ठव पर मुग्ध होकर साहित्यिक-समुदाय ने महाकवि को 'दीप-शिखा कालिदास' कहना आरम्भ किया है।

सम्पूर्ण उपमा का एक और सुन्दर निदर्शन देखिये। सायङ्काल दिलीप गाय लेकर लौट रहे हैं। लालरंग की गाय आगे-आगे है। शुभ्र-वसनधारी दिलीप

पीछे-पीछे हैं। हरितवस्त्रधारिणी सुदक्षिणा अगवानी के लिए आगे बढ़ रही है। अतः वह गाय वैसी ही प्रतीत हो रही है जैसे दिन और रात के मध्य रक्तवर्णी सन्ध्या हो:—

पुरस्कृता वर्त्मनि पार्थिवेन प्रत्युद्गता पार्थिवधर्मपत्न्या।
तदन्तरे सा विरराज धेनुर्दिनक्षपामध्यगतेव सन्ध्या॥

रघु० २ २०॥

महाकवि अपनी रचनाओं में उपमा के माध्यम से कभी आधुनिक विज्ञान-संमत तत्त्व का संकेत करते हैं,[1] तो कभी इतिवृत्त का निर्देश।[2]

अब यहाँ शाकुन्तल से उपमा के कुछ निदर्शन प्रस्तुत किये जा रहे हैं:— हरिण भाग रहा है। राजा पीछा कर रहा है। उसके धनुष पर बाण चढ़ा हुआ है। तपस्वी राजा को रोकता है। वह कहता है—'पुष्पराशि की तरह सुकोमल शरीरवाला यह हरिण आपके अग्नि-तुल्य निर्मम बाण को क्या बर्दाश्त कर सकेगा?'[3]

इसी प्रकार शकुन्तला को पुष्पित लता के समान बतलाकर कवि ने उसके सौन्दर्य में कितनी मादकता भर दी है। दुष्यन्त की दृष्टि में शकुन्तला लता से जरा भी कम नहीं है—

अधरः किसलयरागः कोमलविटपानुकारिणौ बाहू।
कुसुममिव लोभनीयं यौवनमङ्गेषु सन्नद्धम्॥ १। २१



१. देखिये, रघु० ५। ४
२. देखिये, वही २। ३९
३. देखिये, शाकुन्तल १। १०

# प्रस्तुत संस्करण का वैशिष्ट्य

कविता-कामिनी-विलास महाकवि कालिदास संस्कृत के मूर्धाभिषिक्त कवि हैं, भारतीय संस्कृति के उन्नायक हैं, आर्य-सभ्यता के प्रसारक हैं, संस्कृत भाषा सहचरी के लास्य हैं। वस्तुतः संस्कृत कविता कालिदास की कला को पाकर अपने को सौभाग्यवती समझती है, कृतकृत्य मानती है।

यदि आपको कविता की सुकुमारता देखनी हो, भावों की सागर-सदृश गहराई और हिमालय-तुल्य ऊँचाई पर उतरना एवं चढ़ना हो, शारदी ज्योत्स्ना तथा वासन्ती वैभव का एकत्र सम्मिश्रण देखना हः, ग्रीष्म के घर्म-विन्दुओं एवं शिशिर के तुहिन कणों की विशिष्टता का एक साथ आकलन करना हो तो महाकवि की अमृत-निष्यन्दिनी लेखनी के अक्षत फल मेघदूत को आप एक वार अवश्य पढ़े।

विश्व-विश्रुत इस काव्य के पीछे संसार का समग्र शिक्षित समुदाय दीवाना है, पागल है। एकवार भी इसका पारायण करनेवाला व्यक्ति जीवन भर के लिए इसे कण्ठहार वनाने हेतु लालायित रहता है, अपने को धन्य-धन्य समझता है। क्या द्राक्षा की माधुरी जीवन में कभी भुलाई जा सकती है ?

यद्यपि इस काव्य-कण्ठहार के कतिपय संस्करण निकल चुके हैं। फिर भी इस संस्करण को सर्वथा अनुपम वनाने का प्रयास किया गया है। सञ्जीवनी, आचार्य मिश्रकृत पद्यानुवाद एवं सरस्वती व्याख्या की त्रिवेणी का पावन संगमस्थल यह हो गया है। यह संस्करण कालिदास की कविता-कामिनी के सौन्दर्य का यथार्थ आस्वादन कराता है। किसी भी श्रेणी के व्यक्ति के लिए—चाहे वह अध्येता हो या राजनेता, अध्यापक हो या विचारक, विद्यार्थी हो या ज्ञानार्थी—यह संस्करण अवश्य ही संग्रहणीय है, पठनीय है और है दुर्निवार भी।

लेखक

●

महाकवि-कालिदास-विरचितं

# मेघदूतम्

## ( पूर्वमेघः )

कश्चित्कान्ताविरहगुरुणा स्वाधिकारात्प्रमत्तः
शापेनास्तङ्गमितमहिमा वर्षभोग्येण भर्तुः ।
यक्षश्चक्रे जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु
स्निग्धच्छायातरुषु वसतिं रामगिर्याश्रमेषु ॥ १ ॥

धनपति ने सेवा से बेसुध एक यक्ष पर कोप किया,
उसे वर्ष भर प्रिया-विरह का कारण दूभर शाप दिया।
तब निरस्त हो उसने डेरे रम्य रामगिरि पर डाले,
जो सीता-मज्जन से शुचि जल और घनी छाया वाले ॥ १ ॥

अन्वयः—स्वाधिकारात्, प्रमत्तः, ( अतः ), कान्ताविरहगुरुणा, वर्षभोग्येण, भर्तुः, शापेन, अस्तङ्गमितमहिमा, कश्चित्, यक्षः, जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु, स्निग्धच्छायातरुषु, रामगिर्याश्रमेषु, वसतिम्, चक्रे ॥ १ ॥

शब्दार्थः—स्वाधिकारात् = अपने कर्तव्य-पालन में, प्रमत्तः = असावधान, ( अतः = इसीलिए ), कान्ताविरहगुरुणा=प्रिया के वियोग से दुःसह, वर्षभोग्येण= वर्ष पर्यन्त भोगे जानेवाले, भर्तुः=स्वामी के, शापेन=शाप से, अस्तङ्गमितमहिमा= शक्ति-विहीन, कश्चित् = किसी, यक्षः = यक्ष ने, जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु = जानकी के स्नान करने से पावन जलवाले, स्निग्धच्छायातरुषु = घने नमेरु वृक्षों से युक्त, रामगिर्याश्रमेषु = रामगिरि ( नामक पर्वत के ) आश्रमों में, वसतिम् = निवास, चक्रे = किया ॥ १ ॥

अर्थः—अपने कर्तव्य पालन में असावधान, (अतः) प्रिया के वियोग के कारण दुःसह, वर्षपर्यन्त भोगे जानेवाले, स्वामी के शाप से शक्ति-विहीन किसी यक्ष ने, जानकी के स्नान करने से पावन जलवाले तथा घने नमेरु वृक्षों से युक्त राम-गिरि ( नामक पर्वत के ) आश्रमों में निवास किया ॥ १ ॥

**श्रीमल्लिनाथकृता सञ्जीवनी**

मातापितृभ्यां जगतो नमो वामार्धजानये ।
सद्यो दक्षिणदृक्पातसंकुचद्वामदृष्टये ॥

अन्तरायतिमिरोपशान्तये शान्तपावनमचिन्त्यवैभवम् ।
तन्नरं वपुषि कुञ्जरं मुखे मन्महे किमपि तुन्दिलं महः ॥
शरणं करवाणि कामदं ते चरणं वाणि चराचरोपजीव्यम् ।
करुणामसृणैः कटाक्षपातैः कुरु मामम्ब कृतार्थसार्थवाहम् ॥

इहान्वयमुखेनैव सर्वं व्याख्यायते मया ।
नामूलं लिख्यते किंचिन्नानपेक्षितमुच्यते ॥

'आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वापि तन्मुखम्' इति शास्त्रात् काव्यादौ वस्तुनिर्देशात्कथां प्रस्तौति—**कश्चिदिति** ॥ **स्वाधिकारात्** स्वनियोगात् **प्रमत्तोऽ**नवहितः । 'प्रमादोऽनवधानता' इत्यमरः । 'जुगुप्साविरामप्रमादार्थानामुपसंख्यानम्' इत्यपादानत्वम् । तस्मात्पञ्चमी । अत एवापराधाद्धेतोः **कान्ताविरहेण गुरुणा** दुर्भरेण । दुस्तरेणेत्यर्थः । 'गुरुस्तु गीष्पतौ श्रेष्ठे गुरौ पितरि दुर्भरे' इति शब्दार्णवे । **वर्षभोग्येण** संवत्सरभोग्येण । 'कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे' इति द्वितीया । 'अत्यन्तसंयोगे च' इति समासः । 'कुमति च' इति णत्वम् । **भर्तुः** स्वामिनः **शापेन** । अस्तंगमितो महिमा सामर्थ्यं यस्य **सोऽस्तङ्गमितमहिमा** । अस्तमिति मकारान्तमव्ययम् । तस्य 'द्वितीया' इति योगविभागात्समासः । **कश्चि**दनिर्दिष्टनामा **यक्षो** देवयोनिविशेषः । 'विद्याधराप्सरोयक्षरक्षोगन्धर्वकिन्नराः । पिशाचो गुह्यकः सिद्धो भूतोऽमी देवयोनयः ।' इत्यमरः । **जनकतनयायाः** सीतायाः **स्नानै**रवगाहनैः **पुण्यानि** पवित्राण्युदकानि येषु तेषु । पावनेष्वित्यर्थः । छायाप्रधानास्तरवश्छायातरवः । शाकपार्थिवादित्वात्समासः । स्निग्धाः सान्द्राश्**छायातरवो** नमेरुवृक्षा येषु तेषु । वसतियोग्येष्वित्यर्थः । 'स्निग्धं तु मसृणे सान्द्रः' इति । 'छायावृक्षो नमेरुः स्यात्' इति च शब्दार्णवे । **रामगिरेश्चित्रकूटस्याश्रमेषु वसतिम्** । 'वहिवस्यर्तिभ्यश्च' इत्यौणादिकोऽतिप्रत्ययः । **चक्रे** कृतवान् । अत्र रसो विप्रलम्भाख्यः शृङ्गारः । तत्राप्युन्मादावस्था । अतएवैकत्रानवस्थानं सूचितमाश्रमेष्विति बहुवचनेन । सीतां प्रति रामस्य हनुमत्सन्देशं मनसि निधाय मेघसन्देशं कविः कृतवानि-

त्याहुः । अत्र काव्ये सर्वत्र मन्दाक्रान्तावृत्तम् । तदुक्तम्—'मन्दाक्रान्ता जलधिषडगैर्म्भौं नतौ ताद् गुरू चेदिति' ॥ १ ॥

**टिप्पणी—कान्ताविरहगुरुणा**—यक्षाधिपति कुबेर का एक अति सम्पन्न एवं समृद्ध उद्यान था। उद्यान की रक्षा में एक तरुण यक्ष नियुक्त था। उसे स्वामी का कठोर निर्देश था—'इसमें अनधिकृत व्यक्ति प्रवेश न करने पावें। एक दिन उद्यान-रक्षक यक्ष प्रियतमा की बाहों में देर तक उलझा रह गया। वह अपने कर्तव्य-कर्म पर विलंब से पहुँचा। तब तक इंद्र के ऐरावत हाथी ने बगीचे में प्रवेश कर उसे क्षत-विक्षत कर दिया था। समाचार कुबेर के पास पहुँचा। उद्यान यक्षाधिपति कुबेर को अतिशय प्रिय था। अतः समाचार पाते ही वे क्रुद्ध हो उठे। उन्होंने रखवाली करनेवाले यक्ष को दंड देने का निश्चय किया। उसे सामने बुलाकर कुबेर ने कहा—'तुम एक वर्ष तक अलका से दूर, प्रियतमा से वियुक्त एवं अपनी शक्ति से विहीन होकर रहोगे।' बस क्या था, यक्ष शक्ति-विहीन हो यक्षपुरी से निकल आया और रामगिरि पर रहने लगा।

कुछ लोग इसे इस प्रकार भी कहते हैं:—कुबेर का एक सेवक यक्ष था। उसका कार्य था प्रतिदिन कुबेर को पूजा के लिये ताजे फूल लाकर देना। जाड़े का समय था। प्रियतमा नवोढा थी। अतः प्रतिदिन ब्राह्ममुहूर्त में उठना, फूल तोड़ना उसके लिये असह्य हो गया। फलतः उसने एक युक्ति निकाली। सायंकाल कलियों को वह चुन लेता था। प्रातः होते-होते वे विकसित हो जाती थीं। उन्हें ही वह कुबेर को पूजा के लिए दे आता था। जब इसका पता कुबेर को लगा तब उन्होंने उस युवक यक्ष-सेवक को उपर्युक्त शाप दे डाला।

**जनकतनया०**—सतीशिरोमणि जानकी अपने पति श्री राम के साथ वनवास कर रही थीं। वहाँ वे निर्झरों और सरोवरों में नहाती थीं। उनके स्नान से जलाशयों का जल पवित्र हो गया था।

**रामगिर्याश्रमे०**—रामगिरि पर्वत कहाँ था? कौन है? इस विषय के लिये देखिये—भूमिका ॥ १ ॥

इस श्लोक में शाप के प्रति 'स्वाधिकारात् प्रमत्तः' इसकी हेतुता होने से पदार्थ-हेतुक काव्यलिङ्ग अलङ्कार है। पूरे मेघदूत में प्रयुक्त छंद का नाम है—मंदाक्रांता। छंद का लक्षण—'मन्दाक्रान्ता जलधिषडगैर्म्भौं नतौ ताद् गुरू चेत् ॥' १ ॥

**व्युत्पत्तिः**—**प्रमत्तः**—प्र + √मद् + क्त कर्तरि + विभक्तिः = प्रमत्तः । **वर्षभोग्येण**—भोक्तुं योग्यः भोग्यः—√भुज् + 'ऋहलोर्ण्यत्' + ण्यत् + 'चजोः कु घिण्यतोः' इति कुत्वे+विभक्तिः=भोग्येन । **वसतिम्**—√वस् + अति (उणादिः)+ विभक्तिः ॥ १ ॥

**तस्मिन्नद्रौ कतिचिदबलाविप्रयुक्तः स कामी**
**नीत्वा मासान्कनकवलयभ्रंशरिक्तप्रकोष्ठः ।**
**आषाढस्य प्रथमदिवसे मेघमाश्लिष्टसानुं**
**वप्रक्रीडापरिणतगजप्रेक्षणीयं ददर्श ॥ २ ॥**

उसी शैल पर उस विरही के आठ मास रोते बीते,
कृश होने से कंचन-कंकण गिर कर हाथ हुए रीते ।
अब असाढ़ आते ही उसने चोटी पर बादल देखा,
क्रीडा में झुक ढूह ढाहते हाथी सा उसको लेखा ॥ २ ॥

**अन्वयः**—तस्मिन्, अद्रौ, अबलाविप्रयुक्तः, (अतः, दौर्बल्येन), कनकवलय-भ्रंशरिक्तप्रकोष्ठः, कामी, सः, (यक्षः), कतिचित्, मासान्, नीत्वा, आषाढस्य, प्रथमदिवसे, आश्लिष्टसानुम्, वप्रक्रीडापरिणतगजप्रेक्षणीयम्, मेघम्, ददर्श ॥ २ ॥

**शब्दार्थः**—तस्मिन्=उस, अद्रौ=पर्वत पर, अबलाविप्रयुक्तः=प्रियतमा से बिछुड़ा हुआ, (अतः=इसीलिए, दौर्बल्येन=दुर्बलता के कारण), कनकवलयभ्रंश-रिक्तप्रकोष्ठः=सुवर्ण-कङ्कण के खिसक कर गिर जाने से खाली कलाई वाले, कामी=कामुक, सः=उस, (यक्षः=यक्ष ने), कतिचित्=कुछ, मासान्=महीनों को, नीत्वा=बिता कर, आषाढस्य = आषाढ के, प्रथमदिवसे = पहले दिन, आश्लिष्ट-सानुम्=पहाड़ की चोटी पर स्थित, वप्रक्रीडापरिणतगजप्रेक्षणीयम्=वप्रक्रीडा में तिरछा दंत-प्रहार करनेवाले हाथी की तरह दर्शनीय, मेघम्=मेघ को, ददर्श= देखा ॥ २ ॥

**अर्थः**—उस पर्वत पर प्रियतमा से वियुक्त (अतः दुर्बलता के कारण) सुवर्ण कंकण के खिसककर गिर जाने से खाली कलाई वाले, कामुक उस (यक्ष) ने कुछ महीने (आठ महीने) बिता कर आषाढ के प्रथम दिन पहाड़ की चोटी

पर स्थित, वप्रक्रीडा ( ढूसा मारने ) में तिरछा दंत-प्रहार करने वाले हाथी की तरह दर्शनीय मेघ को देखा ॥ २ ॥

**सञ्जीवनी—तस्मिन्निति।** **तस्मिन्नद्रौ** चित्रकूटाद्रौ **अबलाविप्रयुक्तः** कान्ताविरही **कनकस्यवलयः** कटकम् 'कटकं वलयोऽस्त्रियाम्' इत्यमरः। तस्य **भ्रंशेन** पातेन **रिक्तः** शून्यः **प्रकोष्ठः** कूर्परादधः प्रदेशो यस्य स तथोक्तः। 'कक्षान्तरे प्रकोष्ठः स्यात्प्रकोष्ठः कूर्परादधः' इति शाश्वतः। विरहदुःखात्कृश इत्यर्थः। **कामी** कामुकः स यक्षः। **कतिचिन्मासान्**। अष्टौ मासानित्यर्थः। 'शेषान्मासान्गमय चतुरः' इति वक्ष्यमाणत्वात्। **नीत्वा** यापयित्वा। आषाढानक्षत्रेण युक्ता पौर्णमास्याषाढी। 'नक्षत्रेण युक्तः कालः' इत्यण्। 'टिड्ढाणञ्०' इत्यादिना ङीप्। साषाढ्यस्मिन्पौर्णमासीत्याषाढो मासः। 'सास्मिन्पौर्णमासीति संज्ञायाम्' इत्यण्। तस्य **प्रथमदिवस आश्लिष्टसानुमाक्रान्तकूटम्**। **वप्रक्रीडा** उत्खातकेलयः। "उत्खातकेलिः क्रीडाद्यैर्वप्रक्रीडा निगद्यते' इति शब्दार्णवे। तासु **परिणतस्तिर्यग्दन्तप्रहारः**। 'तिर्यग्दन्तप्रहारस्तु गजः परिणतो मतः" इति हलायुधः। स चासौ **गजश्च तमिव प्रेक्षणीयं** दर्शनीयं **मेघं ददर्श**। 'प्रत्यासन्ने नभसि' इति वक्ष्यमाणनभोमासस्य गजप्रेक्षणीयमित्यत्रेवलोपाल्लुप्तोपमा। केचित् 'आषाढस्य प्रथमदिवसे' इत्यत्र प्रत्यासत्त्यर्थं 'प्रशमदिवसे' इति पाठं कल्पयन्ति। तदसङ्गतम्। प्रथमातिरेके कारणाभावान्नभोमासस्य प्रत्यासत्त्यर्थमित्युक्तमिति चेन्न। प्रत्यासत्तिमात्रस्य मासप्रत्यासत्त्यैव प्रथमदिवसस्याप्युपपत्तेः। अत्यन्तप्रत्यासत्तेरुपयोगाभावेनाविवक्षितत्वात्। विवक्षितत्वे वा स्वपक्षेऽपि प्रथमदिवसातिक्रमेण मेघदर्शनकल्पनायां प्रमाणाभावेन तदसम्भवात्। प्रत्युतास्मत्पक्ष एव कुशलसन्देशस्य भाव्यनर्थप्रतीकारार्थस्य पुरत एवानुमानं युक्तं भवतीत्युपयोगसिद्धिः। ननून्मत्तस्य नायं विवेक इति चेन्न। उन्मत्तस्य नानर्थस्य प्रतीकारार्थं प्रवृत्तिरपीति सन्देश एव मामूत्। तथा च काव्यारम्भ एवाप्रसिद्धः स्यादित्यहो मूलच्छेदी पाण्डित्यप्रकर्षः। कथं तर्हि "शापान्तो मे भुजगशयनादुत्थिते शार्ङ्गपाणौ" इत्यादिना भगवत्प्रबोधावधिकस्य शापस्य मासचतुष्टयावशिष्टस्योक्तिः। दशदिवसाधिक्यादिति चेत्स्वपक्षेऽपि कथं सा विंशतिदिवसैर्न्यूनत्वादिति सन्तोष्टव्यम्। तस्मादीषद्वैषम्यमविवक्षितमिति सुष्ठूक्तम् 'प्रथमदिवसे' इति ॥ २ ॥

**टिप्पणी—कतिचित्—** यहाँ कतिचित्=कुछ का अर्थ है—आठ। यह मासान्

का विशेषण है। अतः अर्थ होगा—आठ महीनों को बिताकर। आगे कहा गया है—'शेषान् मासान् गमय चतुरः'। एक वर्ष का निर्वासन था जिसमें अभी चार मास शेष हैं। अतः आठ महीने बीत चुके हैं, यह निश्चित होता है।

**कनकवलयभ्रंश०**—इससे उस यक्ष की अत्यंत दुर्बलता सूचित की गयी है।

**आषाढस्य प्रथमदिवसे**—इसके स्थान पर कहीं-कहीं 'आषाढस्य प्रशमदिवसे' ऐसा पाठ मिलता है। इसका अर्थ होगा—आषाढ के अंतिम दिन। कुछ लोग चौथे श्लोक के 'प्रत्यासन्ने नभसि'='श्रावण मास के निकट होने पर' इसके सामंजस्य के लिये उक्त पाठ उपयुक्त समझते हैं। उनका कहना है कि आषाढ के बीतने पर ही श्रावण निकट होता है। किंतु यह पाठ कालिदास के काव्यों के प्रसिद्ध टीकाकार मल्लिनाथ को अभीष्ट नहीं है। उनका कहना है कि यहाँ सामान्य प्रत्यासत्ति (अर्थात् श्रावण की सामान्य समीपता) ही कही गयी है, न कि कल होने वाली निकटता।

**वप्रक्रीडा०**—हाथी अपने दाँत से तथा साँड, मस्त बैल आदि अपने सींगों से नदी के उभरे तटों को, ऊँची मिट्टी को तथा बिमौट आदि को उछालते हैं। यही है वप्रक्रीडा।

**०परिणत०**—हलायुध कोश के अनुसार तिरछा दंत प्रहार करनेवाले हाथी को 'परिणत' कहते हैं। ऐसी दशा में 'परिणत' पद से ही गज का भी बोध हो जाता है। फिर 'गज' पद निरर्थक-सा लगता है। इसका समाधान यह है—कि यहाँ 'परिणत' पद का सामान्य अर्थ 'तिरछा दन्त प्रहार करने वाला' ही है और 'गज' के साथ उसका संबंध होने पर 'वप्रक्रीडाओं में तिरछा दंत-प्रहार करने-वाला हाथी' ऐसा अर्थ किया जायगा। अतः 'गज' पद निरर्थक न होगा और न पुनरुक्त दोष ही आयेगा।

यहाँ 'परिणतगजप्रेक्षणीयं' में समास के कारण औपम्यवाचक पद 'इव' का लोप होने से 'लुप्तोपमा' अलंकार है।

**व्युत्पत्तिः**—**विप्रयुक्तः**—वि+प्र+√युज्+क्त+विभक्त्यादिः। **कामी**—कामयते तच्छीलः—√कमु+णिनि+विभक्तिः। अथवा कमनं कामः—√कम् +घञ् भावे+इनिः+विभक्त्यादिः। **नीत्वा**—√नी+क्त्वा। **आश्लिष्ट०**—

आ + √श्लिष् + क्त + विभक्तिः। प्रेक्षणीयम्—प्र + √ईक्ष् + अनीयर् + विभक्तिः ॥ २ ॥

तस्य स्थित्वा कथमपि पुरः कौतुकाधानहेतो-
रन्तर्बाष्पश्चिरमनुचरो राजराजस्य दध्यौ।
मेघालोके भवति सुखिनोऽप्यन्यथावृत्तिचेतः
कण्ठाश्लेषप्रणयिनि जने किं पुनर्दूरसंस्थे ॥ ३ ॥

उसे देख वह उत्कण्ठित हो जैसे तैसे खड़ा रहा,
जी भर आया, बड़ी देर तक दीन सोच में पड़ा रहा।
जब सुहावनी घटा देखकर सुखी अनमने हो जाते,
तब आलिंगन-रसिक कभी क्या रह कर दूर चैन पाते? ॥ ३ ॥

**अन्वयः**—राजराजस्य, अनुचरः, अन्तर्बाष्पः (सन्), कौतुकाधानहेतोः, तस्य, पुरः, कथमपि, स्थित्वा, चिरम्, दध्यौ, मेघालोके, सुखिनः, अपि, चेतः, अन्यथावृत्ति, भवति, कण्ठाश्लेषप्रणयिनि, जने, दूरसंस्थे (सति), किं पुनः ॥ ३ ॥

**शब्दार्थः**—राजराजस्य=यक्षराज कुबेर का, अनुचरः=सेवक, अन्तर्बाष्पःसन्= आँखों में आँसू रोक कर, कौतुकाधानहेतोः=उत्कण्ठा की उत्पत्ति करने वाले, तस्य=उस (मेघ) के, पुरः=सामने, कथमपि=किसी-किसी तरह अर्थात् बड़े कष्ट से, स्थित्वा=खड़े होकर, रुककर, चिरम्=बड़ी देर तक, दध्यौ=ध्यान किया, सोचा, चिंतामग्न रहा, मेघालोके = मेघ-दर्शन होने पर, सुखिनः=सुखी व्यक्ति का, प्रियतमा से सनाथ व्यक्ति का, अपि=भी, चेतः=चित्त, अन्यथा-वृत्ति=विकृत, चंचल, भवति=हो उठता है, कण्ठाश्लेषप्रणयिनि = गले से लिपट जाने की अभिलाषा वाली, जने=प्रिय व्यक्ति के, प्रियतमा के, दूरसंस्थे (सति)= दूर रहने पर, किं पुनः=फिर क्या कहना? ॥ ३ ॥

**अर्थः**—यक्षराज कुबेर का सेवक आँखों में आँसू रोककर उत्कंठा की उत्पत्ति करनेवाले उस (मेघ) के सामने किसी-किसी तरह (अर्थात् बड़े कष्ट से) खड़ा होकर बड़ी देर तक चिंतामग्न रहा। मेघ-दर्शन होने पर (जब) प्रियतमा से सनाथ व्यक्ति का भी चित्त चञ्चल हो उठता है (तो) गले से लिपट जाने की

अभिलाषावाली प्रियतमा के दूर रहने पर फिर क्या कहना ? ॥ ३ ॥

**सञ्जीवनी—तस्येति** । राजानो यक्षाः । 'राजा प्रभौ नृपे चन्द्रे यक्षे क्षत्रियशक्रयोः' इति विश्वः । राज्ञां राजा **राजराजः** कुबेरः । 'राजराजो धनाधिपः' इत्यमरः । 'राजाहःसखिभ्यष्टच्' इति टच्प्रत्ययः । **तस्यानुचरो** यक्षः । **अन्तर्बाष्पो** धीरोदात्तत्वादन्तःस्तम्भिताश्रुः सन् । **कौतुकाधानहेतोरभिलाषोत्पादकारणस्य** 'कौतुकं चाभिलाषे स्यादुत्सवे नर्महर्षयोः' इति विश्वः । **तस्य** मेघस्य **पुरोऽग्रे कथमपि** । गरीयसा प्रयत्नेनेत्यर्थः । 'ज्ञानहेतुविवक्षायामप्यादिकथमव्ययम् । कथमादि तथाप्यन्तं यत्नगौरवबाढयोः ॥' इत्युज्ज्वलः । **स्थित्वा चिरं दध्यौ** चिन्तयामास । 'ध्यै चिन्तायाम्' इति धातोर्लिट् मनोविकारोपशमनपर्यन्तमिति शेषः । विकारहेतुमाह—मेघालोके इति । **मेघालोके** मेघदर्शने सति **सुखिनोऽपि** प्रियादिजनसङ्गतस्यापि **चेतश्चित्तमन्यथाभूता वृत्तिर्व्यापारो यस्य तदन्यथावृत्ति भवति** । विकृतिमापद्यत इत्यर्थः । **कण्ठाश्लेषप्रणयिनि** कण्ठालिङ्गनार्थिनि **जने** । दूरे संस्था स्थितिर्यस्य तस्मिन्दूरसंस्थे सति **किं पुनः** । विरहिणः किमुत वक्तव्यमित्यर्थः । विरहिणां मेघसन्दर्शनमुद्दीपनं भवतीति भावः । अर्थान्तरन्यासोऽलङ्कारः । तदुक्तं दण्डिना—'ज्ञेयःसोऽर्थान्तरन्यासो वस्तु प्रस्तुत्य किञ्चन । तत्साधनसमर्थस्य न्यासो योऽन्यस्य वस्तुनः" इति ॥ ३ ॥

**टिप्पणी—राजराजस्य**—कुबेर को 'राजराज' कहा जाता है। राजा का अर्थ यक्ष भी होता है। इस प्रकार राजराज का अर्थ हुआ 'यक्षराज'।

**सुखिनः**—यहाँ सुखी का अर्थ है—'प्रियतमा से युक्त व्यक्ति'। साहित्यकारों ने प्रियतमा के सतत सान्निध्य की प्राप्ति को ही सुख का कारण माना है।

इस श्लोक में उत्तरार्ध से पूर्वार्ध स्थित चितारूप पदार्थ का समर्थन करने से अर्थान्तरन्यास अलंकार है और उत्तरार्ध में 'किं पुनर्दूरसंस्थे' इस कथन से कैमुतिक न्याय से अर्थापत्ति अलंकार है। इस प्रकार अर्थांतरन्यास तथा अर्थापत्ति की इस श्लोक में, निरपेक्षभाव से स्थिति होने के कारण संसृष्टि अलंकार है ॥ ३ ॥

**व्युत्पत्तिः—अनुचरः**—अनु = पश्चात् चरति=गच्छति इति अनु + √चर् + अच् + विभक्तिः । **कौतुकाधान०**—कुतुक + अण् + विभक्त्यादिः । आङ् + √धा + ल्युट् + विभक्त्यादिः । **सुखिनः**—सुख+इनि+विभक्तिः । **आश्लेषः**—आङ् + √श्लिष् + घञ् = विभक्तिः आश्लेषः ॥ ३ ॥

प्रत्यासन्ने नभसि दयिताजीवितालम्बनार्थी
जीमूतेन स्वकुशलमयीं हारयिष्यन्प्रवृत्तिम्।
स प्रत्यग्रैः कुटजकुसुमैः कल्पितार्घाय तस्मै
प्रीतः प्रीतिप्रमुखवचनं स्वागतं व्याजहार ॥ ४ ॥

जी में जी आने पर, घन से समाचार निज भिजवाना
प्रिया-प्राण-रक्षा का उसने एक मात्र साधन माना।
लेकर टटके कुसुम कुटज के प्रथम उसे उपहार दिया,
फिर प्रसन्न हो प्रिय वचनों से स्वागत-शिष्टाचार किया ॥ ४ ॥

**अन्वयः**—नभसि, प्रत्यासन्ने ( सति ), दयिताजीवितालम्वनार्थी, सः, जीमूतेन, स्वकुशलमयीम्, प्रवृत्तिम्, हारयिष्यन्, प्रत्यग्रैः, कुटजकुसुमैः, कल्पितार्घाय, तस्मै, प्रीतः ( सन् ), प्रीतिप्रमुखवचनम्, स्वागतम्, व्याजहार ॥ ४ ॥

**शब्दार्थः**— नभसि = श्रावण मास के, प्रत्यासन्ने ( सति ) = अति निकट होने पर, दयिताजीवितालम्वनार्थी = प्रियतमा की जीवनरक्षा चाहनेवाले, सः = उस ( यक्ष ) ने, जीमूतेन = मेघ के द्वारा, स्वकुशलमयीम् = अपने कुशलमय, प्रवृत्तिम् = समाचार को, हारयिष्यन् = भेजने की इच्छा से, भेजने की इच्छावाला होकर, प्रत्यग्रैः = तत्काल तोड़े गये, कुटजकुसुमैः = गिरिमल्लिका के पुष्पों से, कल्पितार्घाय = पूजा किये गये, जिसकी पूजा की गयी है ऐसे, तस्मै = उस ( मेघ ) के प्रति, प्रीतः ( सन् ) = प्रसन्न होकर, प्रीतिप्रमुखवचनम् = प्रणय-भरे वचनों से पूर्ण, स्वागतम् = स्वागत, व्याजहार = कहा ॥ ४ ॥

**अर्थः**—श्रावण मास के अतिनिकट होने पर प्रियतमा की जीवन-रक्षा चाहने वाले उस ( यक्ष ) ने मेघ के द्वारा अपने कुशलमय समाचार को भेजने की इच्छा से, तत्काल तोड़े गये गिरिमल्लिका के पुष्पों से ( पहले ) पूजा करके उस ( मेघ ) के प्रति, प्रसन्न होकर प्रणयभरे वचनों से पूर्ण स्वागत कहा ( अर्थात् प्रणयभरे वचनों से मेघ का स्वागत किया ) ॥ ४ ॥

**सञ्जीवनी**—**प्रत्यासन्न इति**। स यक्षः। यश्चिरं दध्यौ स इत्यर्थः। **नभसि** श्रावणे 'नभः खं श्रावणो नभाः' इत्यमरः। **प्रत्यासन्ने** आषाढस्यानन्तरं संनिकृष्टे। प्राप्ते सतीत्यर्थः। **दयिताजीवितालम्बनार्थी सन्**। वर्षाकालस्य विरहदुःखजनकत्वात् 'उत्पन्नार्थप्रतिकारादनर्थोत्पत्तिप्रतिबन्ध एव वरम्' इति न्यायेन प्रागेव प्रिया-

प्राणधारणोपायं चिकीर्षुरित्यर्थः। जीवनस्योदकस्य मूतः पटवन्धो वस्त्रवन्धो जीमूतः। पृषोदरादित्वात्साधुः। 'मूतः स्यात्पटवन्धेऽपि' इति रुद्रः। तेन **जीमूतेन** जलधरेण। प्रयोज्येन। **स्वकुशलमयीं** स्वक्षेमप्रधानां **प्रवृत्तिं** वार्ताम्। 'वार्ता प्रवृत्तिर्वृत्तान्तः' इत्यमरः। **हारयिष्यन्**प्रापयिष्यन्। 'ऌट् शेषे च' इति चकारात्क्रियार्थक्रियोपपदाल्लृट्प्रत्ययः। जीवनार्थं कर्म जीवनपदेनैव कर्तव्यमिति भावः। 'हृक्रोरन्यतरस्याम्' इति कर्मसंज्ञाया विकल्पात् पक्षे कर्तरि तृतीया। **प्रत्यग्रैः**रभिनवैः **कुटजकुसुमैः**गिरिमल्लिकाभिः। 'कुटजो गिरिमल्लिका' इति हलायुधः। **कल्पितार्घाय** कल्पितोऽनुष्ठितोऽर्घः पूजाविधिर्यस्मै तस्मै। 'मूल्ये पूजाविधावर्घः' इत्यमरः। **तस्मै** जीमूताय। 'क्रियाग्रहणमपि कर्तव्यम्' इति सम्प्रदानत्वाच्चतुर्थी। प्रीतिप्रमुखानि प्रीतिपूर्वकाणि वचनानि यस्मिन्कर्मणि **तत्प्रतिप्रमुखवचनं** यथा तथा। शोभनमागतं स्वागतं स्वागतवचनं **प्रीतः** सन् **व्याजहार**। कुशलागमनं पप्रच्छेत्यर्थः। नाथेन त्वत्र 'प्रत्यासन्ने मनसि' इति साधीयान्पाठः कल्पितः। प्रत्यासन्ने प्रकृतिमापन्ने सतीत्यर्थः। यस्तु तेनैव पूर्वपाठविरोधः प्रदर्शितः सोऽस्माभिः 'आषाढस्य प्रथमदिवसे' इत्येतत्पाठविकल्पसमाधानेनैव समाधाय परिहृतः॥ ४॥

**टिप्पणी—प्रत्यासन्ने नभसि**—'अनन्तशयनग्रन्थमाला' में प्रकाशित दक्षिणावर्तनाथ-कृत टीकासहित मेघसंदेश में 'प्रत्यासन्ने नभसि' के स्थान पर 'प्रत्यासन्ने मनसि' पाठ माना गया है; जिसका अर्थ होता है—'जी में जी आने पर, जी ठिकाने होने पर।' किंतु आलोचकों एवं विद्वानों का प्रवल समूह मल्लिनाथ द्वारा स्वीकृत 'प्रत्यासन्ने नभसि' पाठ का ही समर्थन करता है, और यही तर्कसंगत भी है। यक्ष ने आषाढ के प्रथम दिन मेघ देखा है। अव श्रावण उसे नजदीक प्रतीत हुआ। श्रावण वियोगिनी अवलाओं के लिये प्राणांतक होता है। अतः वह अपनी प्रियतमा को धैर्य दिलाने के लिये संदेश भेज रहा है। मेघ को रामगिरि से अलका तक का मार्ग तय करने में प्रायः महीने भर के आस-पास लग जायगा। क्योंकि वह आषाढ का जलभरित मंथरगति मेघ है।

संस्कृत एवं हिंदी के सुप्रसिद्ध विद्वान् तथा हिंदी के मान्य आलोचक स्व० केशवप्रसाद मिश्र ने नाथ के पाठ को ही समीचीन मानते हुए मल्लिनाथ के 'प्रत्यासन्ने नभसि' पाठ की आलोचना में लिखा है—"यक्ष ने श्रावण आते-आते प्रिया की जीवन-रक्षा के हेतु ( मेघ के द्वारा संदेश भेजने का विचार किया ),

किंतु इससे जी नहीं भरता। यक्ष ने आषाढ़ के पहले दिन तो बादल देखा और सावन आने पर संदेश भेजने का विचार किया। बीच में? मालूम नहीं क्या करता रहा। शायद बैठा-बैठा इष्ट-सिद्धि के लिये अनुष्ठान करता रहा हो। नाथ ने 'प्रत्यासन्ने नभसि' के स्थान पर 'प्रत्यासन्ने मनसि' पाठ माना है। जिसका अर्थ होता है—'जी में जी आने पर, जी ठिकाने होने पर'। यही अर्थ ठीक जान पड़ता है। इसके पहले मेघदर्शन से यक्ष की चिंता का वर्णन है—

उसे देख वह उत्कंठित हो जैसे तैसे खड़ा रहा,
जी भर आया, बड़ी देर तक दीन सोच में पड़ा रहा।

पश्चात् जी ठिकाने होने पर उसने संदेश भेजना चाहा। मल्लिनाथ ने 'प्रत्यासन्ने नभसि' पाठ कायम करने के लिये बड़ा तूमार बाँधा है, पर कुछ जँचता नहीं।" पता नहीं श्री मिश्र जी ने **'प्रत्यासन्ने नभसि'** का अर्थ **'सावन आने पर'** यह कैसे और किस युक्ति के आधार पर किया है। संस्कृत का एक साधारण विद्यार्थी भी इसका अर्थ 'श्रावण के नजदीक आने पर' यही करेगा।

**जीमूतेन**—जीवनस्य = जलस्य मूतः = पटबन्धः जीमूतः तेन। 'पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्' इस सूत्र से 'जीवन' पद के 'वन' का लोप होकर 'जीमूत' पद बना है।

**व्युत्पत्तिः—प्रत्यासन्ने**—प्रति + आङ् + √सद् + क्तः (कर्तरि) + भावे सप्तमीविभक्तिः। **हारयिष्यन्**—√हृ + णिच् + शतृ + विभक्त्यादिः। **प्रीतः**—√प्रीञ् + क्तः + विभक्तिः॥ ४॥

**धूमज्योतिःसलिलमरुतां सन्निपातः क्व मेघः**
**सन्देशार्थाः क्व पटुकरणैः प्राणिभिः प्रापणीयाः।**
**इत्यौत्सुक्यादपरिगणयन् गुह्यकस्तं ययाचे**
**कामार्ता हि प्रकृतिकृपणाश्चेतनाचेतनेषु॥ ५॥**

धूम पवन पानी पावक का मेघ निरा संघात कहाँ!
चतुर सचेत जनों के द्वारा कहलाने की बात कहाँ।
उत्कंठा से हुआ यक्ष वह निर्विचार याचन में लीन;
जड़ हो या चेतन हो सबसे आर्त्त कामिजन बनते दीन॥ ५॥

**अन्वयः**—धूमज्योतिःसलिलमरुताम्, सन्निपातः, (जडः), मेघः, क्व?

( तथा ), पटुकरणैः, प्राणिभिः, प्रापणीयाः, सन्देशार्थाः, क्व ? इति, औत्सुक्यात्, अपरिगणयन्, गुह्यकः, तम्, ययाचे; हि, कामार्ताः; चेतनाचेतनेषु, प्रकृतिकृपणाः, ( भवन्ति ) ॥ ५ ॥

**शब्दार्थः**—धूम-ज्योतिः-सलिल-मरुताम् = धुआँ, तेज, जल और वायु का, सन्निपातः = समूह, ( जडः = निर्जीव ), मेघः = मेघ, क्व = कहाँ ! ( तथा = और ), पटुकरणैः = कुशल इंद्रिय वाले, प्राणिभिः = प्राणियों के द्वारा, प्रापणीयाः = भेजे जाने वाले, भेजे जाने के योग्य, सन्देशार्थाः = संदेशरूपी वस्तु, संदेश, क्व = कहाँ ? इति = इस बात का, औत्सुक्यात् = उत्कंठा के कारण, अपरिगणयन् = विचार न करते हुए, गुह्यकः = यक्ष ने, तम् = उस ( मेघ ) से, ययाचे = याचना की; हि = क्योंकि, कामार्ताः = कामातुर व्यक्ति, चेतनाचेतनेषु = सजीव और निर्जीव के विषय में, प्रकृतिकृपणाः=स्वभाव से ही अतिदीन, विवेक-शून्य, ( भवन्ति = होते हैं ) ॥ ५ ॥

**अर्थः**—धुँआ, तेज, जल और वायु का समूह ( निर्जीव ) मेघ कहाँ और कुशल इंद्रियवाले प्राणियों के द्वारा भेजे जाने योग्य संदेश कहाँ ? इस बात का उत्कंठा के कारण विचार न करते हुए यक्ष ने उस ( मेघ ) से याचना की; क्योंकि कामातुर व्यक्ति सजीव और निर्जीव के विषय में विवेकशून्य (होते हैं) ॥ ५ ॥

**सञ्जीवनी**—ननु चेतनसाध्यमर्थं कथमचेतनेन कारयितुं प्रवृत्त इत्यपेक्षायां कविः समाधत्ते—धूमेति । **धूमश्च ज्योतिश्च सलिलं च मरुद्वायुश्च** तेषां **सन्निपातः** संघातो **मेघः क्व** । अचेतनत्वात्संदेशानर्ह इत्यर्थः । **पटुकरणैः** समर्थेन्द्रियैः 'करणं साधकतमं क्षेत्रगात्रेन्द्रियेष्वपि' इत्यमरः । **प्राणिभिश्चेतनैः** । 'प्राणी तु चेतनो जन्मी' इत्यमरः **प्रापणीयाः** प्रापयितव्याः । संदिश्यन्त इति **सन्देशास्त एवार्थाः । क्व इत्येवमौत्सुक्या**दिष्टार्थोद्युक्तत्वात् । 'इष्टार्थोद्युक्त उत्सुकः' इत्यमरः । संप्रदानत्वात्कुशलप्रश्नेनाभि-मुखीचकारेत्यर्थः । **अपरिगणयन्न**विचारयन्**गुह्यको** यक्षस्तं मेघं याचितवान् । 'टुयाचृ याच्ञायाम्' । तथाहि । **कामार्ता** मदनातुराश्**चेतनाचेतनाश्च** तेषु विषये **प्रकृतिकृपणाः** स्वभावदीनाः । कामान्धानां युक्तायुक्तविवेकशून्यत्वादचेतनयाच्ञा न विरुध्यत इत्यर्थः । अत्र मेघ-संदेशयोर्विरूपयोर्घटनाद्विषमालङ्कारः । तदुक्तम्—'विरुद्धकार्यस्योत्पत्तिर्यत्रानर्थस्य वा भवेत् । विरूपघटना चासौ विषमालङ्कृति-

स्त्रिधा ॥' इति। सा चार्थान्तरन्यासानुप्राणिता, तत्समर्थकत्वेनैव चतुर्थपादे तस्योपन्यासात् ॥ ५ ॥

**टिप्पणी—धूमज्योतिः.... सन्निपातः**—कालिदास के इस कथन से कि—'मेघ धुआँ, तेज, जल और वायु का सम्मिलित रूप हैं'—यह सिद्ध होता है कि यह देश कालिदास के काल में भी रसायनशास्त्र का परिपक्व ज्ञान रखता था। स्वयं महाकवि भी इसके जानकार थे।

**गुह्यकः**—गूहति = निधिं रक्षति इति गुह्यकः = यक्षः। संवरणार्थक "गुहू" धातु से 'ण्वुल्तृचौ' इस सूत्र से यक् (य) का आगम होने पर यह शब्द बनता है।

अमरकोश के अनुसार यक्ष और गुह्यक दो अलग-अलग देवयोनियाँ हैं। इस प्रकार यक्ष और गुह्यक पर्यायवाची शब्द नहीं हैं। किंतु महाकवि ने प्रथम श्लोक में यक्ष तथा इस श्लोक में गुह्यक शब्द का प्रयोग एक ही व्यक्ति के लिए किया है। वे इन दोंनो को पर्यायवाची शब्द मानते हैं। कोशकार व्याडि 'निधिं रक्षन्ति ये यक्षास्ते स्युर्गुह्यकसंज्ञकाः।" कहकर निधि की रक्षा करने वाले यक्ष को गुह्यक तथा अन्य यक्ष को यक्ष कहा है। महाकवि का यह विरही यक्ष भी कुबेर की उद्यान-निधि का रक्षक था। अतः कवि ने अपने इस यक्ष को गुह्यक भी कहा है।

**कामार्ता.... चेतनाचेतनेषु**—काम के प्रबल वेग से प्रताडित व्यक्ति विवेक खो देता है। उसे जड-चेतन का भेद भी नहीं प्रतीत होता। यही कारण है कि कभी-कभी विरही व्यक्ति अपनी प्रियतमा के वस्त्राभूषण आदि को भी गले लगाकर उसे उलाहना देता है। उससे बातें करता है।

इस श्लोक के पूर्वार्द्ध के प्रथम और द्वितीय चरण में मेघ और संदेश दो भिन्न पदार्थों का संघटन होने से विषम अलंकार है। चतुर्थ चरण में सामान्य अर्थ से विशेष का समर्थन किया गया है। अतः अर्थान्तरन्यास है। इस प्रकार इस श्लोक में दोनों अलंकारों के अंगांगिभाव होने से संकर अलंकार है ॥ ५ ॥

**व्युत्पत्तिः—सन्निपातः**—सम् + नि + √पत् + घञ् (भावे) + विभक्तिः। **प्रापणीयाः**—प्र + √आप् + अनीयर् + विभक्तिः ॥ ५ ॥

जातं वंशे भुवनविदिते पुष्करावर्तकानां
जानामि त्वां प्रकृतिपुरुषं कामरूपं मघोनः ।
तेनार्थित्वं त्वयि विधिवशाद्दूरबन्धुगतोऽहं
याच्ञा मोघा वरमधिगुणे नाधमे लब्धकामा ॥६॥

बोला–विदित पुष्करावर्त्तक–कुल ने तुझको जन्म दिया,
बना प्रधान पुरुष सुरपति का, जब जो चाहा रूप लिया ।
विधिवश स्वजनों से बिछुड़ा, मैं हुआ आज याचक तेरा;
नहीं अधम से मांगा मिलना, उत्तम से अच्छा फेरा ॥ ६ ॥

अन्वयः—( हे मेघ ! अहम् ), त्वाम्, भुवनविदिते, पुष्करावर्तकानाम्, वंशे, जातम्, कामरूपम्, मघोनः, प्रकृतिपुरुषम्, जानामि । तेन, विधिवशात्, दूरबन्धुः, अहम्, त्वयि, अर्थित्वम्, गतः । अधिगुणे, याच्ञा; मोघा, अपि, वरम्; ( किन्तु ), अधमे, लब्धकामा, अपि, न, ( वरम् ) ॥ ६ ॥

शब्दार्थः—( हे मेघ = हे बादल ! अहम् = मैं ), त्वाम् = तुझे, भुवनविदिते = जगद्विख्यात, पुष्करावर्तकानाम् = पुष्कर और आवर्तक ( नाम वाले मेघों ) के, वंशे = कुल में, जातम्=उत्पन्न, कामरूपम्=अपनी इच्छा के अनुसार रूप धारण करनेवाला, मघोनः=इंद्र का, प्रकृतिपुरुषम्=प्रधान पुरुष, जानामि=जानता हूँ । तेन=यही कारण है कि, विधिवशात्=भाग्यवश, दूरबन्धुः=प्रियतमा से बिछुड़ा हुआ, अहम्=मैं, त्वयि=तुम्हारे पास, तुम्हारे विषय में, अर्थित्वम्=याचकपन को, गतः=प्राप्त हुआ हूँ । अधिगुणे=अधिक गुणशाली व्यक्ति से ( की गई ), याच्ञा=याचना, मोघा=निष्फल, अपि=भी, वरम्=श्रेष्ठ है, ( कुछ ठीक है, ) किन्तु=परन्तु, अधमे=निर्गुण व्यक्ति से, लब्धकामा=सफल, सार्थक, अपि=भी, न=नहीं, ( वरम्=श्रेष्ठ है ) ॥ ६ ॥

अर्थः—( हे मेघ ! मैं ) तुझे जगद्विख्यात पुष्कर और आवर्तक ( नामवाले मेघों ) के कुल में उत्पन्न, अपनी इच्छा के अनुसार रूप धारण करने वाला, इंद्र का प्रधान पुरुष जानता हूँ । यही कारण है कि भाग्यवश प्रियतमा से बिछुड़ा हुआ मैं तुम्हारे पास याचना करने आया हूँ । क्योंकि अधिक गुणशाली व्यक्ति से ( की गयी ) याचना निष्फल होने पर भी कुछ ठीक है । परंतु निर्गुण व्यक्ति से की गयी याचना सफल होने पर भी अच्छी नहीं है ॥ ६ ॥

**सञ्जीवनी**—जातमिति। हे मेघ! त्वां भुवनेषु विदिते **भुवनविदिते**। 'निष्ठा' इति भूतार्थे क्तः। 'मतिबुद्धि—' इत्यादिना वर्तमानार्थत्वेऽपि 'क्तस्य च वर्तमाने' इति भुवनशब्दस्य षष्ठ्यन्ततानियमात्समासो न स्यात्। 'क्तेन च पूजायाम्" इति निषेधात्। **पुष्कराश्चावर्तकाश्च** केचिन्मेघानां श्रेष्ठास्तेषां **वंशे जातम्**। महाकुलप्रसूतमित्यर्थः। **कामरूपमि**च्छाधीनविग्रहम्। दुर्गादिसञ्चारक्षममित्यर्थः। **मघोनः** इन्द्रस्य **प्रकृतिपुरुषं** प्रधानपुरुषं **जानामि**। तेन महाकुलप्रसूतत्वादिगुणयोगित्वेन हेतुना **विधि वशाद्**दैवायत्तत्वात्। 'विधिर्विधाने दैवे च' इत्यमरः। वशमायत्ते 'वशमिच्छाप्रभुत्वयोः' इति विश्वः। दूरे बन्धुर्यस्य स **दूरबन्धुर्**वियुक्तभार्योऽहं **त्वय्यर्थित्वं गतः**। ननु याचकस्य याच्ञाया याच्यगुणोत्कर्षः कुत्रोपयुज्यत इत्याशङ्क्य दैवाद्याच्ञाभङ्गेऽपि लाघवदोषाभाव एवोपयोग इत्याहुः—याच्ञेति। तथाहि **अधिगुणे**ऽधिकगुणे पुंसि विषये **याच्ञा मोघा** निष्फलापि **वरमी**षत्प्रियम्। दातुर्गुणाढ्यत्वात्प्रियत्वं याच्ञावैफल्यादीषत्प्रियत्वमिति भावः। **अधमे** निर्गुणे **याच्ञा लब्धकामापि** सफलापि **न वरम्**। ईषत्प्रियमपि न भवतीत्यर्थः। 'देवाद्वृते वरः श्रेष्ठे त्रिषु क्लीबे मनाक्प्रिये' इत्यमरः॥ अर्थान्तरन्यासानुप्राणितः प्रेयोऽलंकारः। तदुक्तं दण्डिना—'प्रेयः प्रियतराख्यानम्' इति। एतदाद्ये पादस्येनार्थान्तरन्यासेनोपजीवितमिति सुव्यक्तमेतत्॥ ६॥

**टिप्पणी—भुवनविदिते**—भुवनेषु विदिते (सप्तमी तत्पुरुष)। 'विदिते' में ज्ञानार्थक 'विद्' धातु से 'निष्ठा' इस सूत्र से भूतार्थ में 'क्त' प्रत्यय हुआ है। यदि 'मतिबुद्धिपूजार्थेभ्यश्च' इस सूत्र से 'क्त' प्रत्यय होगा तो 'क्तस्य च वर्तमाने' सूत्र से भुवन में षष्ठी विभक्ति होगी। ऐसी अवस्था में 'क्तेन च पूजायाम्' सूत्र से समास का निषेध होगा। फिर 'भुवनानां विदिते' यह असमस्त रूप बनेगा।

**पुष्करावर्तकानाम्**—महामहोपाध्याय मल्लिनाथ ने यहाँ की ही भाँति कुमारसंभव के द्वितीय सर्ग—'तदीयास्तोयदेष्वद्य पुष्करावर्तकादिषु—' की व्याख्या में इस पद को द्वन्द्व समासान्त बतलाते हुए लिखा है—पुष्कराश्च आवर्तकाश्च पुष्करावर्तकाः, तेषाम्। प्रलयकाल में जलवृष्टि के द्वारा संसार का संहार करनेवाले मेघ 'पुष्करावर्तक' कहे गये हैं। यही कारण है कि पुष्कर और आवर्तक को मेघजाति में श्रेष्ठ माना जाता है। परंतु प्रश्न यह है कि एक ही व्यक्ति दो मेघों

के कुल में कैसे उत्पन्न हो सकता है? इस आशंका के समाधान के लिये कुछ लोगों ने वाचस्पत्य में उद्धृत विष्णुपुराण के—'पुष्करा नाम ये मेघा बृहन्तस्तोयमत्सराः। पुष्करावर्तकास्तेन कारणेनेह शब्दिताः ॥' इस श्लोक के अनुसार पुष्करम्=जलम् आवर्तयन्तीति पुष्करावर्तकाः—ऐसी व्युत्पत्ति की है। इन लोगों का कथन है कि पुष्कर नाम के मेघ जल का आवर्तन ( भ्रमण ) कराने से ही पुष्करावर्तक कहे जाते हैं। ज्योतिष शास्त्र में भी मेघों के एक नायक को पुष्कर कहा गया है। कुछ लोगों का कथन है कि यक्ष के समक्ष स्थित मेघ पुष्कर वंश का था और आवर्तक उसके नाना के कुल का था। इस प्रकार यह मेघ दोनों कुल का कहा जा सकता है।

प्रकृतिपुरुषम्—प्रकृतौ=पौरवर्गे पुरुषः=प्रधानजनस्तम्।

अर्थित्वम्—असन्निहितः अर्थः=धनम् अस्यास्तीति अर्थी=धनहीनो याचकः। यहाँ 'अर्थाच्चाऽसन्निहिते' इस सूत्र से अर्थ के असन्निधान ( अभाव ) में अर्थ शब्द से इनि ( इन् ) प्रत्यय होता है। अर्थ+इनिः=अर्थिन् ( अर्थी ) अर्थ के सन्निधान ( उपस्थिति ) में इसका प्रत्युदाहरण मतुप्प्रत्ययान्त 'अर्थवान्' शब्द बनता है। इस प्रकार अर्थ=धन से विहीन व्यक्ति को अर्थी=याचक और अर्थ=धन वाले को अर्थवान् कहते हैं। अर्थिनः भावः अर्थित्वम्।

इस श्लोक के चौथे चरण में वर्तमान सामान्य अर्थ से अर्थित्वगमनरूप विशेष अर्थ का समर्थन होने से अर्थान्तरन्यास अलंकार है ॥ ६ ॥

व्युत्पत्तिः— जातम्—√जन्+क्त+विभक्तिः। बन्धुः—बध्नाति मनः स्नेहादिना इति बन्धुः। √बन्ध=उः+विभक्तिः। याच्ञा—√याच्+नङ्+श्चुत्वे टाप्+विभक्तिः। याच्ञा इति शुद्धं पदं याञ्चा इत्यशुद्धमिति ॥ ६ ॥

सन्तप्तानां त्वमसि शरणं तत्पयोद! प्रियायाः
सन्देशं मे हर धनपतिक्रोधविश्लेषितस्य।
गन्तव्या ते वसतिरलका नाम यक्षेश्वराणां
बाह्योद्यानस्थितहरशिरश्चन्द्रिकाधौतहर्म्या ॥ ७ ॥

संतप्तों का शरण! जलद! तू अतः प्रिया से कह संदेश,
धनपति के कारण वियोग में भोग रहा हूँ ऐसे क्लेश।
यक्षपुरी अलका को जाना जहाँ महल कर रही उदोत-
बाहर के उपवन में बैठे भव के भालचंद्र की जोत ॥ ७ ॥

अन्वयः—हे पयोद ! त्वम्, सन्तप्तानाम्, शरणम्, असि, तत्, धनपतिक्रोधविश्लेषितस्य, मे, सन्देशम्, प्रियायाः, हर, बाह्योद्यानस्थितहरशिरश्चन्द्रिकाधौतहर्म्या, अलका नाम, यक्षेश्वराणाम्, वसतिः, ते, गन्तव्या ॥ ७ ॥

शब्दार्थः—हे पयोद=हे मेघ, त्वम्=तुम, सन्तप्तानाम्=संतापयुक्तों के, शरणम्=रक्षक, असि=हो, तत्=अतः, इसलिए, धनपति-क्रोध-विश्लेषितस्य=कुबेर के कोप से ( पत्नी से ) बिछुड़े हुए, मे=मेरे, सन्देशम्=संदेश को, प्रियायाः=प्रिया के पास, हर=पहुँचा दो, बाह्योद्यानस्थित-हर-शिरश्चन्द्रिका-धौत-हर्म्या=बाहर के उद्यान में विद्यमान शिव जी के शिर पर स्थित चंद्रिका के कारण धवल प्रासादों से संपन्न, अलका नाम=अलका नाम वाली, यक्षेश्वराणाम्=यक्षेश्वरों की, वसतिः=नगरी, ते=तुम्हारी, गन्तव्या=मंजिल होगी ॥ ७ ॥

अर्थः—हे मेघ ! तुम संतप्तजनों के रक्षक हो । अतः कुबेर के कोप के कारण ( पत्नी से ) बिछुड़े हुए मेरे संदेश को प्रिया के पास पहुँचा दो । बाहर के उद्यान में विद्यमान शिव जी के शिर पर स्थित चंद्रिका के कारण धवल प्रासादों से संपन्न अलका नाम वाली, यक्षेश्वरों की नगरी में तुम्हें जाना है ॥ ७ ॥

सञ्जीवनी—संतप्तानामिति । हे पयोद ! त्वं संतप्तानामातपेन वा प्रवासविरहेण वा संज्वरितानाम् । 'संतापः संज्वरः समौ' इत्यमरः । शरणं पयोदानेनातपखिन्नानां प्रोषितानां स्वस्थानप्रेरणया च रक्षकोऽसि । 'शरणं गृहरक्षित्रोः' इत्यमरः । तत्तस्मात्कारणाद्धनपतेः कुबेरस्य क्रोधेन विश्लेषितस्य प्रियया वियोजितस्य मे मम सन्देशं वार्तां प्रियाया हर प्रियां प्रति नयेत्यर्थः । सम्बन्धसामान्ये षष्ठी । सन्देशहरणेनावयोः सन्तापं नुदेत्यर्थः । कुत्र स्थाने सा स्थिता तत्स्थानस्य वा किं व्यावर्तकं तत्राह—गन्तव्येति । बहिर्भवं बाह्यम् । 'बहिर्देवपञ्चजनेभ्यश्च' इति यञ् । बाह्य उद्याने स्थितस्य हरस्य शिरसि या चन्द्रिका तया धौतानि निर्मलानि हर्म्याणि धनिकभवनानि यस्यां सा तथोक्ता । 'हर्म्यादि धनिनां वासः' इत्यमरः । अनेन व्यावर्तकमुक्तम् । अलका नामालकेति प्रसिद्धा यक्षेश्वराणां वसतिः स्थानं ते तव गन्तव्या । त्वया गन्तव्येत्यर्थः । 'कृत्यानां कर्तरि वा' इति षष्ठी ॥ ७ ॥

टिप्पणी—अलका—यह यक्षाधिपति कुबेर की नगरी मानी गई है। इसमें बड़े-बड़े धनी यक्षों का निवास माना गया है। यह कैलास पर्वत की गोद में बसी हुई मानी जाती है। यही कारण है कि इसके महल शिव के शिर पर स्थित चंद्र की चंद्रिका से धवल बतलाये गये हैं।

व्युत्पत्तिः—संतप्तानाम्—सम् + √तप्+क्त+विभक्तिः। अलका—अल+क्वुन्+टाप् + विभक्तिकार्यम् ॥ ७ ॥

त्वामारूढं पवनपदवीमुद्गृहीतालकान्ताः
प्रेक्षिष्यन्ते पथिकवनिताः प्रत्ययादाश्वसत्यः।
कः सन्नद्धे विरहविधुरां त्वय्युपेक्षेत जायां
न स्यादन्योऽप्यहमिव जनो यः पराधीनवृत्तिः ॥८॥

आँखों पर से बाल उठाकर देख हवा पर तुझे सवार,
पथिक-रमणियाँ धैर्य धरेंगी प्रियजन का आगमन विचार।
भला कौन तेरे घिरने पर सकता है बिरहिन को भूल,
यदि न हमारी ऐसी उसको पराधीनता हो दुखमूल ॥ ८ ॥

अन्वयः—पवनपदवीम्, आरूढम्, त्वाम्, पथिकवनिताः, प्रत्ययात्, आश्वसत्यः, उद्गृहीतालकान्ताः ( सत्यः ), प्रेक्षिष्यन्ते, त्वयि, सन्नद्धे ( सति ), अहम्, इव, यः, जनः, पराधीनवृत्तिः, न, स्यात्, ( सः ), कः, अन्यः, विरहविधुराम्, जायाम्, उपेक्षेत ॥ ८ ॥

शब्दार्थः—पवनपदवीम्=आकाश मार्ग पर. आकाश मार्ग से, आरूढम्=चढ़े हुए, जाते हुए, त्वाम्=तुम्हें, पथिकवनिताः=परदेशियों की स्त्रियाँ, प्रोषितभर्तृकाएँ, प्रत्ययात्=( पति के शीघ्र आगमन के ) विश्वास से, आश्वसत्यः=आश्वस्त होकर, आश्वस्त होती हुई, उद्गृहीतालकान्ताः सत्यः=घुँघराले केशों के अग्रभागों को उठाकर, प्रेक्षिष्यन्ते=देखेंगी। त्वयि=तुम्हारे, सन्नद्धे सति=( आकाश में ) उमड़ने पर, अहम् इव=मेरी तरह, यः=जो, जनः=व्यक्ति, पराधीनवृत्तिः=पराधीन, परवश आचरणवाला, न=नहीं, स्यात् =होगा, ( सः=ऐसा ), कः=कौन, अन्यः=दूसरा व्यक्ति, विरहविधुराम्=वियोग से दुर्बल, जायाम् =प्रियतमा को, पत्नी को, उपेक्षेत=भुला सके, उपेक्षित करे ॥ ८ ॥

**अर्थः**—आकाश मार्ग से जाते हुए तुम्हें प्रवासियों की स्त्रियाँ ( पति के शीघ्र आगमन के ) विश्वास से आश्वस्त होकर ( अपने ) घुंघराले केशों के अग्रभागों को उठाकर देखेंगी। तुम्हारे आकाश में उमड़ने पर मेरी तरह जो व्यक्ति पराधीन नहीं होगा, ( ऐसा ) कौन दूसरा व्यक्ति है जो वियोग से दुर्बल पत्नी को भुला सकेगा ? ॥ ८ ॥

**सञ्जीवनी**—मदर्थं प्रस्थितस्य ते पथिकाङ्गनाजनाश्वासनमानुषङ्गिकं फलमित्याह—त्वामिति। **पवनपदवीमाकाशमारूढं त्वाम्**। पन्थानं गच्छन्ति ये ते **पथिकाः**। 'पथः ष्कन्' इति ष्कन्प्रत्ययः। **तेषां वनिताः** प्रोषितभर्तृकाः। **प्रत्ययात्** प्रियागमनविश्वासात्। 'प्रत्ययोऽधीनशपथज्ञानविश्वासहेतुषु' इत्यमरः। **आश्वसत्यो** विश्वसिताः। श्वसिधातोः शत्रन्तात् 'उगितश्च' इति ङीप्। तथोद्गृहीतालकान्ता दृष्टिप्रसारार्थमुन्नमय्य धृतालकाग्राः सत्यः **प्रेक्षिष्यन्ते** अत्युत्कण्ठतया द्रक्ष्यन्तीत्यर्थः। मदागमनेन पथिकाः कथमागमिष्यन्तीत्यत्राह। तथा हि। **त्वयि सन्नद्धे** व्यापृते सति **विरहेण विधुरां** विवशां **जायां क उपेक्षेत**। न कोऽपीत्यर्थः। **अन्योऽपि** मद्व्यतिरिक्तोऽपि यो जनोऽहमिव **पराधीनवृत्तिः** परायत्तजीवनको न **स्यात्**। स्वतन्त्रस्तु न कोऽप्युपेक्षेतेति भावः। अत्रार्थान्तरन्यासोऽलङ्कारः। तदुक्तम्—'कार्यकारणसामान्यविशेषाणां परस्परम्। समर्थनं यत्र सोऽर्थान्तरन्यास उदाहृतः।' इति लक्षणात् ॥ ८ ॥

**टिप्पणी—पवनपदवीम्**—वायु सर्वदा आकाश में ही बहता है। आकाश में ही चलता है। अतः आकाश को वायु-मार्ग कहते हैं। मेघ का पवनपदवी पर आरूढ़ होने का अर्थ है—मेघ का आकाश में उमड़कर चलना।

**उद्गृहीतालकान्ताः**—जिन स्त्रियों के पति परदेश चले गये हैं। वे शारीरिक शृङ्गार नहीं करती हैं। उनके घुँघराले केश छितराये रहते हैं। जब वे ऊपर की ओर मेघों को ध्यान से देखती हैं, उस समय अपने केशों के छोर को पकड़कर ऊपर की ओर उठा लेती हैं।

**पथिकवनिता''''प्रत्ययात्**—पथिक कहते हैं परदेशियों को, प्रवासियों को। प्राचीन काल में मानव दिवाली या विजया दशमी बीतते ही आठ महीने के लिए व्यापार अथवा नौकरी के संदर्भ में बाहर चले जाते थे। वर्षा के आरंभ होने के

